सेवा करके प्रसादरूपसे जो प्राप्त होता है, उसीको अमृतरूप जानकर वह अपना काम चलाता है। इस आश्रममें जीवनका एक महान् उत्तरदायित्वयुक्त कर्मपूर्ण अंश बिताकर और अपने सुयोग्य त्यागभावापन्न उत्तराधिकारीपर घरका भार सौंपकर त्यागके पथमें और भी आगे बढ़नेके लिये वह 'वानप्रस्थ' आश्रममें पहुँचता है और अन्तमें चतुर्थाश्रम—संन्यासमें सम्यक् प्रकारसे सम्पूर्ण त्याग करके परमात्माके साथ एकात्मता प्राप्त करता है। चारों आश्रम उत्तरोत्तर अधिकाधिक त्यागकी स्थितिमें ले जानेवाले हैं और अपने-अपने पूर्वाश्रमकी सुदृढ़ भित्तिके आधारपर स्थित हैं।

## विवाह

हिंदू-संस्कृतिमें विवाह कभी न टूटनेवाला एक परम पवित्र धार्मिक संस्कार है, यज्ञ है। वह इन्द्रियसुखभोगके लिये नहीं, बल्कि पुत्रोत्पादनके द्वारा परलोकगत पितरोंको सुख पहुँचाने और देवताओंको तुष्ट करनेके लिये है। इसमें विवाह-विच्छेदकी बात तो दूर रही, जन्म-जन्मान्तरतक पति-पत्नीका पवित्र सम्बन्ध बना रहता है। इसीसे हिंदू-स्त्रियाँ पतिके शवके साथ हँसते-हँसते सती हो जाती हैं। इस गये-गुजरे जमानेमें भी सतियोंके चमत्कार होते ही रहते हैं*।

## बड़ोंकी सेवा

हिंदू-संस्कृतिमें माता-पिता, गुरु और श्रेष्ठ पुरुषोंकी वन्दना तथा सेवाका बड़ा महत्त्व है। मनु महाराज कहते हैं—

आचार्यश्च पिता चैव माता भ्राता च पूर्वजः।
नार्तेनाप्यवमन्तव्या ब्राह्मणेन विशेषतः॥

आचार्यो ब्रह्मणो मूर्तिः पिता मूर्तिः प्रजापतेः।
माता पृथिव्या मूर्तिस्तु भ्राता स्वो मूर्तिरात्मनः॥
यं मातापितरौ क्लेशं सहेते संभवे नृणाम्।
न तस्य निष्कृतिः शक्या कर्तुं वर्षशतैरपि॥
त्रिष्वप्रमाद्यन्नेतेषु त्रींल्लोकान् विजयेद् गृही।
दीप्यमानः स्ववपुषा देववद्दिवि मोदते॥
(मनु० २। २२५, २२६, २२७, २३२)

'आचार्य, पिता, माता और बड़े भाई—इनका, इनसे सताये जानेपर भी, अपमान न करे। ब्राह्मणको तो विशेषरूपसे इनका अपमान नहीं करना चाहिये। क्योंकि आचार्य ब्रह्माकी मूर्ति, पिता प्रजापतिकी मूर्ति, माता पृथ्वीकी मूर्ति

---

* अभी हालमें सीतापुरके चमखरि ग्राममें एक सती हो गयी है। इस सम्बन्धमें हमारे पास बहुत-से पत्र आये हैं। सभीमें लिखा है कि अग्नि अपने-आप प्रकट हो गयी थी। उन पत्रोंमेंसे एक पत्र यह है जो श्रीमनोहरलालजी वैश्यका लिखा हुआ है। हमने जाँचके लिये वहाँ अपने एक आदमीको भेजा था। उन्होंने भी इस घटनाको सर्वथा सत्य बतलाया है—

सतीका चमत्कार

ग्राम पातावोझ-महोली ( सीतापुर ) निवासी श्रीरामचरणलालके पुत्र श्रीसरयूप्रसादजी वैश्यकी सुपुत्री श्रीजयदेवीका जन्म महोलीमें हुआ था। श्रीजयदेवीके पिता जूनियर हाई स्कूल महोलीमें आज भी अध्यापक हैं। श्रीजयदेवी बचपनसे ही भगवान्का भजन, साधन और रामायणपाठमें विशेष रुचि रखती थीं। आजसे सात वर्ष आठ मास पूर्व उसका विवाह चमखरि ग्राम-निवासी श्रीद्वारकाप्रसादजी वैश्यके पुत्र श्रीराजेलालजीके साथ सम्पन्न हुआ। विवाह महोलीमें ही हुआ था।

श्रीजयदेवीजी चमखरि ग्राममें रहते हुए पातिव्रत-धर्मका पालन करती हुई पति एवं परिवारकी सेवामें संलग्न रहीं।

इस समय उनके पतिकी अवस्था २२ साल एवं श्रीजयदेवीजीका १९ वाँ वर्ष पूरा हो रहा है। इनके पतिदेव श्रीराजेलालजीका पौषकृष्ण १२ शुक्रवार ता० १६ दिसम्बर सन् १९४९ को सन्ध्या-समय ४ बजे स्वर्गवास हो गया। तब श्रीजयदेवीजीने सबसे कहा कि 'बिना स्नान किये हुए कोई भी व्यक्ति मेरे पतिके शवको स्पर्श न करे एवं न स्नान किये बिना कोई घरमें ही प्रवेश करे और कोई भी रोये नहीं। फिर अपने श्वशुर श्रीद्वारकाप्रसादजीसे कहा कि 'आप पुलिस सीतापुर तथा महोलीको सूचना कर दीजिये, जिससे पीछे आपको कोई परेशान न करे।' इतनेमें तो यह समाचार चारों ओर फैल गया।

तदनन्तर श्रीजयदेवीजी स्नानादिसे निवृत्त होकर रात्रिभर श्रीरामायण-पाठ करती रहीं। दूसरे दिन बारह बजे मध्याह्नकालतक पाठ, स्वाध्याय, भगवन्नाम-कीर्तन इत्यादि होता रहा। बादमें रथी श्मशान-घाटको रवाना हुई। हजारों आदमियोंकी भीड़ साथ थी। पुलिसके अधिकारियोंने कई प्रकारके प्रश्न श्रीसतीजीसे किये।

श्रीसतीजीने केवल इतना ही कहा, 'ईश्वर! तुम्हीं सबके एकमात्र सहायक हो। तुम्हीं मेरा बेड़ा पार लँघाओ।' भगवत्प्रार्थना करती हुई वे शवके आगे-आगे ग्रामसे दक्षिण तीन फर्लांगतक गयीं।

पौषकृष्ण १३ शनिवारको २ बजकर २० मिनटपर पतिका सिर अपनी गोदमें रखकर राम-राम कहती हुई वे चितापर बैठ गयीं। सतीजीने पहले श्रीसूर्यभगवान्की ओर हाथ जोड़कर देखा। फिर नतमस्तक हो पुनः सूर्यभगवान्की ओर देखा। एकाएक उनके दोनों नेत्र अरुणिमामय हो गये, ललाट चमकने लगा। फिर अन्तिम बार सूर्यभगवान्की ओर देख दोनों हथेलियोंको घिसा। तुरंत ही अग्निदेव प्रज्वलित हो गये। सब लोग 'जय-जय' पुकार उठे।

उनके श्वशुर श्रीद्वारकाप्रसादजीने पूछा, 'बेटी! हमारे लिये क्या आज्ञा होती है?' तो कहा—'सर्वसम्पत्तिमान् होओगे।' फिर पिता सरयूप्रसादजी तथा दारोगाको आशीर्वाद देकर भगवान्का स्मरण करने लगीं और थोड़ी ही देरमें अग्निमय होकर अपने पतिसहित परम-धामको सिधार गयीं।

और बड़ा भाई अपनी ही दूसरी मूर्ति है ( इनका अपमान करनेसे उन-उन देवताओंका अपमान करना माना जाता है )। बालकोंको जन्म देकर उनका पालन-पोषण करनेमें माता-पिताको जो दुःख सहना पड़ता है, उसका बदला सैकड़ों वर्ष सेवा करनेपर भी नहीं चुकाया जा सकता।'

'जो गृहस्थी ( माता, पिता और गुरु ) इन तीनोंकी सेवामें तत्पर रहता है, वह तीनों लोकोंपर विजय प्राप्त करता है और स्वर्गमें सूर्यके सदृश अपने तेजस्वी शरीरके द्वारा प्रकाश करता हुआ आनन्दमें रहता है।'

अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविनः।
चत्वारि तस्य वर्धन्ते आयुर्विद्या यशो बलम्॥
( मनु० २। १२१ )

'जो मनुष्य नित्य बड़ोंको प्रणाम करता है और उनकी सेवा करता है, उसके आयु, विद्या, यश और बल चारों बढ़ते हैं।'

हिंदू-संस्कृतिके कुछ महत्त्वपूर्ण लक्षणोंका यहाँ दिग्दर्शन कराया गया है। वस्तुतः हिंदू-संस्कृति अध्यात्मप्रधान है। व्यावहारिक लोकहितका पूरा ध्यान रखते हुए सत्य और न्यायपूर्ण साधनसे अनासक्त होकर लौकिक उन्नति करना और उसमें भी जीवनके चरम लक्ष्य भगवान्‌को कभी न भूलते हुए क्रमशः भगवान्‌की ओर बढ़ते रहना इसका प्रधान स्वरूप है। पवित्र भारतवर्षमें इस महान् संस्कृतिका उदय हुआ, इसीसे भारत धन्य है और धन्य रहेगा।

गायन्ति देवाः किल गीतकानि
धन्यास्तु ते भारतभूमिभागे।
स्वर्गापवर्गास्पदमार्गभूते
भवन्ति भूयः पुरुषाः सुरत्वात्॥
( विष्णुपुराण २। ३। २४ )

'देवतालोग भी निरन्तर यही गाया करते हैं कि जिन्होंने स्वर्ग और मोक्षके मार्गभूत भारतवर्षमें जन्म लिया है, वे पुरुष हम देवताओंकी अपेक्षा भी अधिक सौभाग्यशाली हैं।'

अहो अमीषां किमकारि शोभनं
प्रसन्न एषां स्विदुत स्वयं हरिः।
यैर्जन्म लब्धं नृषु भारताजिरे
मुकुन्दसेवौपयिकं स्पृहा हि नः॥
किं दुष्करैर्नः क्रतुभिस्तपोव्रतै-
र्दानादिभिर्वा द्युजयेन फल्गुना।
न यत्र नारायणपादपङ्कज-
स्मृतिः प्रमुष्टातिशयेन्द्रियोत्सवात्॥
कल्पायुषां स्थानजयात्पुनर्भवात्
क्षणायुषां भारतभूजयो वरम्।
क्षणेन मर्त्येन कृतं मनस्विनः
संन्यस्य संयान्त्यभयं पदं हरेः॥
( श्रीमद्भा० ५। १९। २१–२३ )

देवता भारतवर्षमें उत्पन्न हुए मनुष्योंकी इस प्रकार महिमा गाते हैं—'अहा! जिन जीवोंने भारतवर्षमें भगवान्‌की सेवाके योग्य मनुष्यजन्म प्राप्त किया है, उन्होंने ऐसा क्या पुण्य किया है? अथवा इनपर स्वयं श्रीहरि ही प्रसन्न हो गये हैं? इस परम सौभाग्यके लिये तो निरन्तर हम भी तरसते रहते हैं। हमें बड़े कठोर यज्ञ, तप, व्रत और दानादि करके जो यह तुच्छ स्वर्गका अधिकार प्राप्त हुआ है—इससे क्या लाभ है? यहाँ तो इन्द्रियोंके भोगोंकी इतनी बहुलता है कि उससे दबे रहनेके कारण कभी श्रीनारायणके चरणकमलोंकी स्मृति होती ही नहीं। यह स्वर्ग तो क्या—जहाँके निवासियोंकी एक-एक कल्पकी आयु होती है, किंतु जहाँसे फिर संसार-चक्रमें लौटना पड़ता है, उन ब्रह्मलोकादिकी अपेक्षा भी भारतभूमिमें थोड़ी आयुवाले होकर जन्म लेना अच्छा है; क्योंकि यहाँ धीर पुरुष एक क्षणमें ही अपने इस मर्त्यशरीरसे किये हुए सम्पूर्ण कर्म श्रीभगवान्‌को अर्पण करके उनका अभयपद प्राप्त कर सकता है।'

जगत्‌के लोग निष्पक्ष भावसे इस संस्कृतिके भव्य और दिव्य स्वरूपको समझें तो उन्हें बड़ा भारी आश्वासन मिलेगा और यहाँके निवासियोंका तो यह परम कर्तव्य ही है कि वे—जो आज अपने घरकी महान् संस्कृति और उसके पावन सिद्धान्तोंसे अनभिज्ञ रहकर परमुखापेक्षी बन रहे हैं, अपनी पवित्र आर्य-संस्कृतिकी अवहेलना करके केवल 'अर्थ' और 'अधिकार' के पीछे प्रमत्त होकर 'सनातनधर्म'के विनाशमें ही कल्याणकी भावना कर रहे हैं एवं फलस्वरूप उत्तरोत्तर पाप-तापके मलिन और दुःखप्रद पंकमें फँसे जा रहे हैं—शीघ्र चेतें, अपनी संस्कृतिको जानें, समझें और अपनायें। भारतवर्षका सिर ऊँचा करनेके लिये उसके पास कोई वस्तु थी तो वह उसकी अध्यात्मप्रधान संस्कृति ही थी। इस अध्यात्मको अपनाकर अपना और इसे आजके अशान्त जगत्‌को देकर उसका क्लेश दूर करके ही भारत अपने पुण्य कर्तव्यका पालन कर सकता है। भगवान् हमारी बुद्धिमें प्रकाश दें और अखिल विश्वका मङ्गल करें।

—हनुमानप्रसाद पोद्दार

# परमादरणीय डा० हेडगेवार

क्रियासिद्धिः सत्त्वे भवति महतां नोपकरणे ।

उँगलियोंपर गिननेके लिये भी अपर्याप्त सिद्ध होनेवाले अंग्रेजोंको भारतपर शासन करते देखकर बच्चा केशवरावका मन आकुल हो जाता था । देशभक्ति माताके दूधके साथ ही उनके रग-रगमें भरी थी । नागपुर-किलेपर फहरानेवाले यूनियनजैकको उतारकर उसपर राष्ट्रध्वज फहरा देनेके लिये कुछ ही बच्चोंके साथ घरसे सुरंग खोदनेका साहस इसने बचपनमें ही किया । रहस्योद्घाटन होनेपर मा-बापने दाँतोंतले उँगली दबा ली । नागपुरके सनातनी ब्राह्मण पं० श्रीबलीरामजी पन्तको इस बच्चेका पिता बननेका सौभाग्य प्राप्त हुआ । बच्चेका पूरा नाम श्रीकेशवरावजी हेडगेवार था । सम्पत्तिहीन, पर प्रतिष्ठित वंशमें इन्होंने शक संवत् १८१२ (विक्रमीय संवत् १९४६) की प्रतिपदाके दिन जन्म लिया । इन्होंने बारहवाँ वसन्त भी नहीं देखा था कि नागपुरके सन् १९०२ के प्लेगमें इनके माता-पिता साथ ही परलोकवासी हुए ।

प्रारम्भिक जीवनपर इनके यशस्वी बड़े भाईके उग्र स्वभावका प्रभाव पड़ा । पर देशभक्त जीवनके लिये जिस शान्ति, मैत्री और प्रेमकी अपेक्षा थी; वह स्वतः इनमें आ गया । इनके अन्तःकरणमें राष्ट्रोद्धार और लोकसंग्रहकी ज्वलन्त भावनाएँ थीं, फलतः घोर अपराध माना जानेपर भी इन्होंने 'वन्दे मातरम्' आन्दोलन किया और विवश होकर अनुशासन-प्रिय हेडमास्टरने इन्हें स्कूलसे पृथक् कर दिया ।

सन् १९१० में आप कलकत्ता मेडिकल कालेजमें भरती हो गये । वहाँ आपने बंगवासियोंसे गहन आत्मीयता स्थापित की । दीन-दुखियोंकी सेवाके लिये आप सदा आगे रहने लगे । यह उत्तम गुण सज्जनोंके बलपर शासन करनेवालोंको कैसे सह्य होता, फलतः इनके पीछे पुलिस पड़ गयी । सन् १९१५–२४ तक अनेक संस्थाओंमें काम करते हुए आपने आसेतु हिमाचल समस्त हिंदुओंके संघटनको ही भारतोद्धारके लिये सर्वश्रेष्ठ और सुगम पथ समझा और इसीलिये आपने सन् १९२५ ई० की विजयादशमीको 'राष्ट्रिय स्वयंसेवक-सङ्घ'की शुभ स्थापना की । इनकी निष्ठा, लगन, श्रम और स्नेहशील स्वभावके कारण इनके जीवनकालमें ही सङ्घ भारतके प्रत्येक प्रान्तमें व्याप्त हो गया ।

आपने सङ्घको अपना प्राण समझा और आजीवन ब्रह्मचारी रहे । सादा जीवन और उच्च विचारके साथ आपने हिंदू-समाज, हिंदू-धर्म और हिंदू-संस्कृतिके त्राणके लिये अपने बहुमूल्य जीवनका एक-एक कण लगा दिया । भगवान् श्रीराम, श्रीकृष्ण, राणा प्रताप, वीर शिवाजी और गुरुगोविन्दसिंह आदि वीर, तपस्वी और भारतके लिये सर्वस्वार्पण करनेवाले प्रातःस्मरणीय हिंदुओंके जीवन आपके पथके प्रकाश-स्तम्भ थे । यद्यपि सन् १९४० के जूनमें अस्वास्थ्यके कारण आपकी पाञ्चभौतिक काया पञ्चभूतोंमें समा गयी, फिर भी आप अबतक सङ्घके आदर्श, क्रियाशील और नैष्ठिक सदस्योंके ही नहीं, समस्त हिंदू-हृदयोंके प्राणप्रिय हैं और इस धरापर जबतक हिंदू जीवित हैं, तबतक आप अमर हैं । —शिवनाथ दुबे

# कुछ चित्रोंका परिचय

**हिंदू-संस्कृति**—(सादा) बाहरी मुखपृष्ठपर—इसमें दिखाया गया है कि हिंदू-संस्कृतिका मूल उद्गम परमात्मा है। परमात्माका प्रतीक 'प्रणव' है । अतः प्रणवको—भगवानको आधार मानकर इस संस्कृतिकी धारा चलती है । भगवान्‌का आश्रय होनेपर उसमें शुभका प्रादुर्भाव होता है । 'स्वस्तिक' ही शुभका प्रतीक है । इस शुभ भावके फलस्वरूप षोडश-दल कमलके विकासकी भाँति शुद्ध हृदयमें अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, यज्ञ, दान, तप, संयम, कर्मफलमें विश्वास, पुनर्जन्ममें विश्वास, परलोकमें विश्वास, वर्णाश्रमधर्मका आचार, त्याग, दया, कर्तव्यपालन और शौर्य—इन १६ सद्गुणोंकी उत्पत्ति होती है । इनका परिणाम होता है—भक्ति, प्रेम, समता और सर्वात्मदर्शनकी प्राप्ति । इसके फलस्वरूप यहाँ मनुष्यका जीवन सदाचारयुक्त, शान्त, परमात्मनिष्ठ और आनन्दमय हो जाता है । और अन्तमें उसे परमात्मरूप भगवद्धामकी उपलब्धि हो जाती है । यों हिंदू भगवान्‌से ही निकलता है, भगवान्‌में ही रहता है और अन्तमें भगवान्‌में ही प्रवेश प्राप्त करता है ।

**हिंदू-संस्कृति**—(रंगीन) पृष्ठ मुखपृष्ठ—इसमें (१) राम-राज्यके रामदरबारमें कुत्तेकी भी फरियाद सुनी जा रही है, (२) हिंदू-संस्कृतिका परिचय राग-द्वेषरहित, तपस्वी, सत्य-अहिंसाकी प्रकटमूर्ति ऋषियोंके सादे-सीधे इस अरण्य-आश्रममें मिलता है, जहाँ त्रिकालज्ञ समदर्शी गुरु द्विज बालकोंको योग्य शिक्षा दे रहे हैं । यज्ञकुण्डमें अग्नि प्रज्वलित है, और सिंह, गौ, हरिण एक साथ निवास करते हैं, (३) मोक्ष ही परम ध्येय है, यह मानकर नवयुवक राजकुमार सिद्धार्थ अपनी तरुणी पत्नी और नवजात शिशुको त्यागकर रात्रिके समय वैराग्यकी प्रबलतासे निकल जाते हैं, (४) धर्मपर अडिग रहनेवाले गुरु गोविन्दसिंहके पुत्र अपनेको हँसते-हँसते दीवालमें चुनवाकर बलिदानका अनुपम दृश्य उपस्थित कर रहे हैं और (५) आर्य-संस्कृतिके परम गौरवस्वरूप सतीत्वकी रक्षाके लिये भारतीय देवियाँ प्रज्वलित अग्नि-सरोवरमें कूद-कूदकर सानन्द

अवगाहन कर रही हैं। इस चित्रमें हिंदू-संस्कृतिके प्रधान चिह्न गो, वृषभ, शङ्ख, कमल और प्रणव अङ्कित हैं। नीचे गन्धर्वोंका हरियश-कीर्तन चित्रित है।

**हिंदू-संस्कृतिमें ऋषि-आश्रम**—(रंगीन) पृष्ठ १—ऋषि और ऋषि-बालक यज्ञ-अध्ययनमें लगे हैं। पशु-पक्षी निर्भय विचर रहे हैं।

**श्रीराधाकृष्ण-दर्पण-दर्शन**—पृष्ठ २४—यह अत्यन्त सुन्दर कलापूर्ण पहाड़ी चित्र है। सामने खुली छत-पर पच्चीकारीके कामकी चौकीपर कीमख्वावका मसनद-तकिया लगा है। दो सखियाँ माला गूँथ रही हैं। फव्वारा चल रहा है। नीचे दूरपर पहाड़ोंके बीचमें सुन्दर कमलोंका सरोवर है। किनारेपर फूलोंसे लदे वृक्ष हैं और सामने सारस-पंक्ति विहार कर रही है। श्रीराधा-कृष्ण बड़ी तन्मयताके साथ दर्पणमें छवि देख रहे हैं। श्रीराधाकृष्णकी प्रसन्नता और तन्मयताका भाव बहुत ही आकर्षक है।

**श्रीराधाकृष्णकी मुरली-लीला**—पृष्ठ २५—यह भी पहाड़ी चित्रशैलीका अति सुन्दर चित्र है। चारों ओर नक्काशीका कार्य है। श्रीराधाकृष्णका भावसौन्दर्य बड़ा ही मनोहर और दर्शनीय है।

**श्रीव्रजेन्द्रनन्दन श्रीकृष्ण और शरत्-पूर्णिमा (रासलीला)**—(रंगीन) पृष्ठ ५६—ये दोनों नाथद्वाराकी कलमके बहुत सुन्दर सुनहरे चित्र हैं।

**श्रीराम-लक्ष्मण-सीतासे भरत एवं माताओंका मिलन**—पृष्ठ ८१—चित्रकूटके मिलनका सुन्दर दृश्य है।

**वाल्मीकि-आश्रममें नारद**—पृष्ठ ८१—देवर्षि श्रीनारद-जी महर्षि वाल्मीकिजीसे बातचीत कर रहे हैं। पर्वत, वृक्षावली, कुटिया आदिका दृश्य बड़ा ही मनोहर है।

**उमा-महेश्वर**—पृष्ठ २२५—यह हाथीदाँतकी बहुत ही सुन्दर मूर्ति है। त्रिवाङ्कुर स्टेटके पुरातत्त्व-विभागके अध्यक्ष श्री टी० ए० गोपीनाथ रावने एक Elements of Hindu Iconography नामक विशद ग्रन्थ तीन भागोंमें लिखा है। इसमें शास्त्रीय बहुत-से हिंदू-देवमूर्तियोंके प्रकारभेदका बड़ा ही विशद वर्णन है। इससे पता लगता है मूर्तियाँ मनमानी नहीं बनतीं। उनके सहस्रों शास्त्रीय भेद बहुत ही महत्त्वके हैं! इन्हीं शास्त्रीय वर्णनोंके अनुसार विभिन्न देव-मूर्तियाँ बनायी जाती थीं। इस अङ्कमें इस 'उमा-महेश्वर'की मूर्तिके अतिरिक्त त्रिवाङ्कुर कोचीन-सरकारके सौजन्यसे प्रकाशित जितनी मूर्तियोंके चित्र हैं, वे सभी इसी प्रकारकी शास्त्रीय मूर्तियाँ हैं।

**माखनलीला**—पृष्ठ ३२६—पहाड़ी(बसौली) चित्रशैली-का सुन्दर चित्र है। श्रीकृष्णका सखा ग्वालबालक ऊखलपर चढ़ा है, उसके कन्धोंपर चढ़े श्रीकृष्ण छींकेपर रक्खी मटकीसे माखन निकाल रहे हैं। दूसरे सखा और बंदरके हाथमें श्रीकृष्णके दिये हुए माखनके लौंदे हैं। गोपाङ्गनाने इस आनन्दका आस्वादन करनेके लिये मथानी छोड़कर अपने मुँहको छिपा रक्खा है।

**दानलीला**—पृष्ठ ३३९—श्रीकृष्ण और उनके सखा नाना प्रकारकी भावभङ्गिमासे दूध-दहीका दान ले रहे हैं।

**शक्ति-शक्तिमान्‌का प्रेमस्वरूप**—(सुनहरा) पृष्ठ ४४०—कलाकी दृष्टिसे यह चित्र बहुत ही सुन्दर है।

**सृजन-पालन-संहार**—(रंगीन) पृष्ठ ५१३—एक ही भगवान्‌के तीन स्वरूप सनातन धर्ममें माने गये हैं। ब्रह्माके रूपसे वे जगत्‌का तथा विविध योनियोंका सृजन करते हैं, विष्णुके रूपसे जल, वायु, अन्न, ओषधि आदिके द्वारा भाँति-भाँतिसे उनका पालन करते हैं और रुद्र (महादेव) के रूपसे उनका विविध रोगों, लड़ाइयों, अग्नि-जलादिके द्वारा संहार करते हैं।

**श्रीराधाकृष्णका वर्षाविहार**—पृष्ठ ७१२—वनमें वर्षासे बचनेके लिये श्रीराधाकृष्ण दोनों कामरीकी एक घूघी तानकर उसमें छिप जाते हैं। ग्वाल-बाल भी पेड़के खोडलमें छिप गये हैं। सामने एक सखी उन्हें देख रही है। ऊपर मेघोंसे भरा हुआ आकाश है, जिसमें बकपंक्ति उड़ रही है। प्रकृति और मानवके भावोंका उत्तम सामञ्जस्य इस चित्रमें है।

**श्रीकृष्णका गौ चराकर लौटना**—पृष्ठ ७१२—सन्ध्या—गोधूलिके समय वनसे लौट रहे हैं। इसमें श्रीकृष्ण, उनके सखा और गायोंके भाव देखने योग्य हैं। दिनभर प्रतीक्षामें बिताकर व्रजनारियाँ बड़ी उमंगसे फूल बरसाकर इन दिव्य गोपाल-का स्वागत कर रही हैं। यह चित्र बोस्टन-संग्रहालयमें सुरक्षित है। डाक्टर कुमारस्वामीने रंगोंमें इसे प्रकाशित किया था।

**श्रीकृष्णका दावानल-पान**—पृष्ठ ७१३—यह बसौली शैलीका चित्र है। यह शैली अपने चटकीले रंगोंके कारण बहुत विख्यात है।

**पुण्यदानसे नरकके प्राणियोंकी मुक्ति**—पृष्ठ १९३—महान् पुण्यात्मा महाराजा विपश्चित्‌को मरनेपर किसी साधारण पापके कारण नरकके मार्गसे ले जाया गया। वे जब नरकोंके समीप होकर आगे बढ़े तो नरक-यन्त्रणासे पीड़ित प्राणियोंको बड़ी शान्ति मिली। इसका कारण पूछनेपर उन्हें बतलाया गया कि 'आपके पुण्यमय शरीरसे छूकर बहनेवाली वायुमें इतना प्रभाव है कि उसके लगनेसे इन प्राणियोंकी यातना मिट गयी है। आपके दर्शनसे यमलोकके यन्त्र, शस्त्र, अग्नि आदि सब कोमल हो गये हैं।' इसपर राजाने कहा कि 'जब मेरे कारण इन पीड़ित प्राणियोंको सुख मिलता है, तब मैं यहाँ नरकमें ही रहूँगा।' अन्तमें स्वयं धर्मराज और इन्द्र वहाँ आये। उदारहृदय राजाने अपना सारा पुण्य नरकके प्राणियोंको अर्पण कर दिया। सब नरकके प्राणी नरकसे मुक्त हो गये। राजाको भी इस त्यागरूप पुण्यसे परमात्माकी प्राप्ति हो गयी। इसका विस्तृत इतिहास मार्कण्डेयपुराणमें है।

# क्षमा-प्रार्थना

कई वर्षोंसे हिंदू-संस्कृति-अङ्कके प्रकाशनकी बात चल रही थी; परंतु विषय बहुत व्यापक होनेके कारण यह सोचा जा रहा था कि सब विषयोंपर पूर्णरूपसे विचार किया जाना तो सम्भव नहीं होगा। क्योंकि हिंदू-संस्कृतिका प्रत्येक विषय इतना विशद है कि उसपर पृथक् विशेषाङ्क निकाला जा सकता है और कुछ अधूरे-से विषयोंका विशेषाङ्क उपयुक्त नहीं होगा; परंतु हमारे आदरणीय ग्राहकों तथा मित्रोंने बहुत जोर दिया, तब हिंदू-संस्कृति-अङ्क प्रकाशित करनेका निश्चय किया गया। विषय-सूची बहुत लंबी बन गयी। काट-छाँट करनेपर जितने विषय रहे, उनपर लेख लिखवानेका प्रयत्न किया गया। परंतु उनमें भी बहुत-से विषय छूट गये। तथापि 'कल्याण'के प्रेमी विद्वान् महानुभावोंने परिश्रम करके जो लेख लिखे, वे बहुत ही उत्तम और मनन करने योग्य हैं। इस दृष्टिसे यह अङ्क हमारी तुच्छ बुद्धिके अनुसार अधूरा होनेपर भी बहुत उपादेय हो गया है। पाठकोंको कहाँतक सन्तोषप्रद होगा, यह तो उनके पढ़नेपर ही पता लगेगा।

इस अङ्कमें ऐसे बहुत-से विषयोंपर लेख प्रकाशित हुए हैं, जिनका सम्पादकोंको पूरा ज्ञान नहीं है। साथ ही लेखकोंने भी अपने-अपने ज्ञान, दृष्टिकोण तथा मतके अनुसार ही उनपर विवेचन किया है। ऐसी अवस्थामें लेखोंमें प्रकाशित मतके लिये लेखक महानुभाव ही उत्तरदायी हैं। किन्हींको कोई सन्देह हो तो लेखक महोदयोंसे ही पूछना चाहिये।

हमारे परम आदरणीय संत-महात्माओं, आचार्यों, विद्वानों, कवियों तथा सम्माननीय अधिकारियोंने कृपापूर्वक लेख, कविता, सन्देश आदि भेजकर जो हमारा उपकार किया है, इसके लिये हम हृदयसे उनके कृतज्ञ हैं। लेख इतने अधिक आ गये कि सबका प्रकाशित करना असम्भव हो गया; इससे बहुत-से लेख प्रकाशित नहीं हो सके हैं। बहुत-से अधूरे तथा बहुत-सा अंश छोड़कर प्रकाशित किये गये हैं। इसके लिये हम हाथ जोड़कर सब महानुभावोंसे क्षमा चाहते हैं। लेखक महोदय हमारी विवशता समझकर क्षमा करेंगे। लेखोंके सम्पादन और मुद्रणमें कहीं कोई भूल हो गयी हो तो लेखक महोदय कृपया क्षमा करें।

इस अङ्कके लिये सामग्री एकत्र करने, लेख लिखने-लिखवाने, चित्रादि संग्रह करने, छायाचित्र उतरवाकर भेजनेमें और चित्रोंके ब्लाक बनाकर प्रकाशित करनेकी अनुमति देने आदिमें हमें अपने बहुत-से कृपालु महानुभावोंसे तथा संस्थाओंसे बड़ी सहायता मिली है। इनमें महामहोपाध्याय डा० श्रीगोपीनाथजी कविराज, एम्० ए०, डी० लिट्०; श्रीवासुदेवशरणजी अग्रवाल, एम्० ए०, डी० लिट्०; श्रीभगवतीप्रसादसिंहजी, डिप्टी कलक्टर; श्रीशारदाप्रसादजी, मंत्री, मानस-संघ; स्वामीजी कृष्णानन्दजी महाराज; पं० श्रीरामगोविन्दजी त्रिवेदी, पं० श्रीगङ्गाशङ्करजी मिश्र, एम्० ए०; पं० श्रीदुर्गादत्तजी त्रिपाठी, डा० इन्द्रसेनजी, पं० श्रीवासुदेवजी उपाध्याय, एम्० ए०; डा० श्रीरघुवीर, एम्० ए०, पी-एच्० डी०, डी० लिट्० एट् फिल्; श्रीशिवशरणजी, पं० श्रीनीरजाकान्त चौधुरी देवशर्मा; श्रीविष्णुहरि वडेर, एम्० ए०, एल्-एल्० बी०; पं० श्रीरघुनाथजी शर्मा; बैंकोक (स्याम); पुजारी श्रीशोभानाथजी, श्रीचमनलालजी और पं० श्रीहनूमान्‌जी शर्मा; भारतीय पुरातत्त्व-विभाग कोचीन-त्रिवाङ्कुर-सरकार, रेलवे बोर्ड और मानस-संघ, मतनाके नाम उल्लेखनीय हैं। इस सहायताके लिये हम उनके हृदयसे कृतज्ञ हैं।

कुछ लेख विभिन्न मासिक तथा साप्ताहिक पत्रोंसे लिये गये हैं, इसके लिये हम उनके सम्पादकों और सञ्चालकोंके प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करते हैं।

सम्पादन-विभागके मित्रोंमें सम्मान्य पण्डित श्रीलक्ष्मण नारायणजी गर्दे, पाण्डेय श्रीरामनारायणदत्तजी शास्त्री, श्रीसुदर्शनसिंहजी, श्रीगौरीशङ्करजी द्विवेदी, श्रीशिवनाथजी दुबे, श्रीमाधवशरणजी एम्० ए०, एल्-एल्० बी०, श्रीरामलालजी बी० ए०, श्रीदुलीचन्द दुजारी आदि सभी सहयोगियों और मित्रोंने बड़ी तत्परतासे काम किया; इसीके फलस्वरूप इतना सुन्दर अङ्क निकल सका है। अपने इन साथियोंको धन्यवाद देकर हम उनके निर्मल प्रेममें बाधा नहीं डालना चाहते।

बार-बार नुकसानकी बात सुनाकर हम अपने पाठकोंको दुखी नहीं करना चाहते। परंतु इस बार कई कारणोंसे हमारा पहलेके अनुमानसे बहुत ही अधिक नुकसान रह गया है यह केवल सूचनामात्र है।

अन्तमें इस अङ्कमे रही हुई त्रुटियोंके लिये हम पुनः क्षमा चाहते हैं और आशा करते हैं कि हमारे पाठक इस अङ्कसे हिंदू-संस्कृतिके महान् निर्मल, पवित्र, सर्वसुखदायी और कल्याणप्रद रूपका किंचित् आभास पाकर अपना कार्यक्रम निश्चय करेंगे और अपने जीवनको हिंदू-संस्कृतिके परम-लक्ष्य श्रीभगवान्‌के विशेष समीप ले जायँगे।

सम्पादक { हनुमानप्रसाद पोद्दार, [illegible]

# कल्याणके नियम

उद्देश्य—भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, धर्म और सदाचार-समन्वित लेखोंद्वारा जनताको कल्याणके पथपर पहुँचानेका यत्न करना इसका उद्देश्य है।

## नियम

( १ ) भगवद्भक्ति, भक्तचरित, ज्ञान, वैराग्यादि ईश्वर-परक कल्याणमार्गमें सहायक, अध्यात्मविषयक, व्यक्तिगत आक्षेपरहित लेखोंके अतिरिक्त अन्य विषयोंके लेख भेजनेका कोई सज्जन कष्ट न करें। लेखोंको घटाने-बढ़ाने और छापने अथवा न छापनेका अधिकार सम्पादकको है। अमुद्रित लेख बिना माँगे लौटाये नहीं जाते। लेखोंमें प्रकाशित मतके लिये सम्पादक उत्तरदाता नहीं हैं।

( २ ) इसका डाकव्यय और विशेषाङ्कसहित अग्रिम वार्षिक मूल्य भारतवर्षमें ७॥) और भारतवर्षसे बाहरके लिये १०) ( १५ शिलिंग ) नियत है। बिना अग्रिम मूल्य प्राप्त हुए पत्र प्रायः नहीं भेजा जाता।

( ३ ) 'कल्याण'का नया वर्ष जनवरीसे आरम्भ होकर दिसम्बरमें समाप्त होता है, अतः ग्राहक जनवरीसे ही बनाये जाते हैं। वर्षके किसी भी महीनेमें ग्राहक बनाये जा सकते हैं, किन्तु जनवरीके अङ्कके बाद निकले हुए तबतकके सब अङ्क उन्हें लेने होंगे। 'कल्याण'के बीचके किसी अङ्कसे ग्राहक नहीं बनाये जाते; छः या तीन महीनेके लिये भी ग्राहक नहीं बनाये जाते।

( ४ ) इसमें व्यवसायियोंके विज्ञापन किसी भी दरमें प्रकाशित नहीं किये जाते।

( ५ ) कार्यालयसे 'कल्याण' दो-तीन बार जाँच करके प्रत्येक ग्राहकके नामसे भेजा जाता है। यदि किसी मासका अङ्क समयपर न पहुँचे तो अपने डाकघरसे लिखा-पढ़ी करनी चाहिये। वहाँसे जो उत्तर मिले, वह हमें भेज देना चाहिये। डाकघरका जवाब शिकायती पत्रके साथ न आनेसे दूसरी प्रति बिना मूल्य मिलनेमें अड़चन हो सकती है।

( ६ ) पता बदलनेकी सूचना कम-से-कम १५ दिन पहले कार्यालयमें पहुँच जानी चाहिये। लिखते समय ग्राहक-संख्या, पुराना और नया नाम, पता साफ-साफ लिखना चाहिये। महीने-दो-महीनोंके लिये पता बदलवाना हो, तो अपने पोस्टमास्टरको ही लिखकर प्रबन्ध कर लेना चाहिये। पता बदलनेकी सूचना न मिलनेपर अङ्क पुराने पतेसे चले जानेकी अवस्थामें दूसरी प्रति बिना मूल्य न भेजी जा सकेगी।

( ७ ) जनवरीसे बननेवाले ग्राहकोंको रंग-बिरंगे चित्रोंवाला जनवरीका अङ्क ( चालू वर्षका विशेषाङ्क ) दिया जायगा। विशेषाङ्क जनवरीका ही तथा वर्षका पहला अङ्क होगा। फरवरीसे दिसम्बरतक महीने-महीने नये अङ्क मिला करेंगे।

( ८ ) सात आना एक साधारण संख्याका मूल्य मिलनेपर नमूना भेजा जाता है; ग्राहक बननेपर वह अङ्क न लें तो सात आना बाद दिया जा सकता है।

## आवश्यक सूचनाएँ

( ९ ) 'कल्याण'में किसी प्रकारका कमीशन या 'कल्याण'की किसीको एजेन्सी देनेका नियम नहीं है।

( १० ) पुरानी फाइलें तथा विशेषाङ्क कम या रियायती मूल्यमें नहीं दिये जाते।

( ११ ) ग्राहकोंको अपना नाम-पता स्पष्ट लिखनेके साथ-साथ ग्राहक-संख्या अवश्य लिखनी चाहिये। पत्रमें आवश्यकताका उल्लेख सर्वप्रथम करना चाहिये।

( १२ ) पत्रके उत्तरके लिये जवाबी कार्ड या टिकट भेजना आवश्यक है। एक बातके लिये दुबारा पत्र देना हो तो उसमें पिछले पत्रकी तिथि तथा विषय भी देना चाहिये।

( १३ ) ग्राहकोंको चंदा मनीआर्डरद्वारा भेजना चाहिये। वी० पी० से अङ्क बहुत देरसे जा पाते हैं।

( १४ ) प्रेस-विभाग और कल्याण-विभागको अलग-अलग समझकर अलग-अलग पत्र-व्यवहार करना और रुपया आदि भेजना चाहिये। 'कल्याण'के साथ पुस्तकें और चित्र नहीं भेजे जा सकते। प्रेससे १) से कमकी वी० पी० प्रायः नहीं भेजी जाती।

( १५ ) चालू वर्षके विशेषाङ्कके बदले पिछले वर्षोंके विशेषाङ्क नहीं दिये जाते।

( १६ ) मनीआर्डरके कूपनपर रुपयोंकी तादाद, रुपये भेजनेका मतलब, ग्राहक-नम्बर ( नये ग्राहक हों तो 'नया' लिखें ), पूरा पता आदि सब बातें साफ-साफ लिखनी चाहिये।

( १७ ) प्रबन्ध-सम्बन्धी पत्र, ग्राहक होनेकी सूचना, मनीआर्डर आदि व्यवस्थापक "कल्याण" गोरखपुरके नामसे और सम्पादकसे सम्बन्ध रखनेवाले पत्रादि सम्पादक "कल्याण" गोरखपुरके नामसे भेजने चाहिये।

( १८ ) स्वयं आकर ले जाने या एक साथ एकसे अधिक अङ्क रजिस्ट्रीसे या रेलसे मँगानेवालोंसे चंदा कम नहीं लिया जाता।

---

नोट—सादी चिट्ठी या रजिस्ट्रीमें रुपये कभी नहीं भेजने चाहिये। ऐसा करना कानून-विरुद्ध है।

श्रीहरिः

# हिंदूकी कामना और प्रार्थना

कबहुँक हौं यहि रहनि रहौंगो ।

श्रीरघुनाथ कृपालु कृपातें संत सुभाव गहौंगो ॥

जथालाभ संतोष सदा, काहू सों कछु न चहौंगो ।

पर हित निरत निरंतर मन क्रम बचन नेम निबहौंगो ॥

परुष बचन अति दुसह श्रवन सुनि तेहिं पावक न दहौंगो ।

बिगत मान सम सीतल मन पर गुन नहिं दोष कहौंगो ॥

परिहरि देह जनित चिंता, दुख सुख समबुद्धि सहौंगो ।

तुलसिदास प्रभु यहि पथ रहि अबिचल हरि भगति लहौंगो॥

—तुलसीदासजी

हरे राम हरे राम राम राम हरे हरे। हरे कृष्ण हरे कृष्ण कृष्ण कृष्ण हरे हरे ॥
जयति शिवा-शिव जानकि-राम। जय रघुनन्दन जय सियाराम ॥
रघुपति राघव राजा राम। पतितपावन सीताराम ॥

## विषय-सूची

कल्याण, सौर फाल्गुन, फरवरी सन् १९५०



### चित्र-सूची




वार्षिक मूल्य भारतमें ७॥) विदेशमें १०) ( १५ शिलिङ्ग )


जय पावक रवि चन्द्र जयति जय। सत् चित् आनँद भूमा जय जय ॥
जय जय विश्वरूप हरि जय। जय हर अखिलात्मन् जय जय ॥
जय विराट जय जगत्पते। गौरीपति जय रमापते ॥


साधारण प्रति भारतमें ।≡) विदेशमें ॥-) ( १० पैंस )

सम्पादक—हनुमानप्रसाद पोद्दार, चिम्मनलाल गोस्वामी एम्० ए०, शास्त्री
मुद्रक-प्रकाशक—घनश्यामदास जालान, गीताप्रेस, गोरखपुर

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते । पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥

एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः ।
स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः ॥
(मनुस्मृति २ । २०)


वर्ष २४ | गोरखपुर, सौर फाल्गुन २००६, फरवरी १९५० | संख्या २ पूर्ण संख्या २७९


# विश्वामित्रके यज्ञकी रक्षा

ठाढ़े यज्ञमंडप द्वार ।
राम-लक्ष्मण दोउ कौसिक यज्ञके रखवार ॥
हाथ सर-धनु पीठ तरकस बीर-बेस उदार ।
यज्ञपूरुष, यज्ञपूजित, यज्ञ-राखनहार ॥
होम निर्भय करत मुनिगन वेद-मन्त्र उचार ।
लहत जीवन-लाह रघुपति रम्य रूप निहार ॥
विघ्न असुरनको कहा प्रभु-शक्ति अमित अपार ।
लोक-लीला करत हरि धरि भक्तहित अवतार ॥

—'राम'

# श्रीभारत-सावित्री

( लेखक—स्वामी श्रीशङ्करतीर्थजी महाराज )

'श्रीमहाभारत'के स्वर्गारोहणपर्वका अन्तिम श्लोकचतुष्टय 'भारत-सावित्री' नामसे प्रसिद्ध है। जिस प्रकार वेदोंका सार श्रीसावित्री है, उसी प्रकार पञ्चम वेदस्वरूप 'महाभारत'का सार श्रीभारत-सावित्री है। जिस प्रकार श्रीसावित्री नित्य ही उपास्या है, उसी प्रकार श्रीभारत-सावित्री नित्य अनुसरणीया है। जिस प्रकार अगम तथा अनन्त शब्दसागरकी सारभूता श्रीसावित्री वेदचतुष्टयरूपमें परिणत हुई है, उसी प्रकार आख्यानों तथा उपाख्यानोंसे पल्लवित एवं सुशोभित होकर श्रीभारत-सावित्री भी महाभारतरूप कल्पवृक्षमें परिणत हुई है। लक्षश्लोकात्मक महाभारतका पारायण करनेका सौभाग्य बहुतोंको नहीं होता, परंतु इस श्लोकचतुष्टयका पाठ करके तथा इसके अर्थानुसन्धानसे अनायास ही श्रीभारतपारायणका फल कोई भी आस्तिक बुद्धिशाली प्राप्त कर सकता है। इस कारण व्याख्या-सहित श्रीभारत-सावित्रीरूप उपहार 'कल्याण'के पाठकोंको भेंट किया जाता है।

## प्रथम श्लोक

मातापितृसहस्राणि पुत्रदारशतानि च।
संसारेष्वनुभूतानि यान्ति यास्यन्ति चापरे॥

अनादि कर्मफलसे जीव संसारमें गमनागमन करते हैं। संसार-परम्परासे कर्मचक्रके आवर्तनके कारण जीव हजारों पिता-माता तथा सौ-सौ स्त्री-पुत्रोंका साक्षात्कार लाभ करके दुश्छेद्य ममतासम्बन्ध स्थापित करते हैं। इसी रीतिसे बहुतेरे माता तथा पिता, स्त्री तथा पुत्र प्राणीने पाये थे; परंतु अतीत संसार-प्रवाहमें वे सब बह गये, आज भी बहे जाते हैं तथा जबतक ज्ञानदृष्टिके उन्मीलनसे संसारमोह नष्ट न होगा, तबतक इसी तरहसे बहते ही जायँगे।

## द्वितीय श्लोक

हर्षस्थानसहस्राणि भयस्थानशतानि च।
दिवसे दिवसे मूढमाविशन्ति न पण्डितम्॥

इस संसारमें अगणित आनन्दजनक घटनाएँ तथा अनन्त भीतिप्रद अवस्थाएँ नित्य ही उपस्थित होती हैं। जो लोग संसार-मोहसे विमूढ़ हैं, वे ही ऐसे आनन्दसे उत्फुल्ल तथा आतङ्कसे अभिभूत होते हैं। विचारोज्ज्वल-बुद्धिसम्पन्न पण्डित-लोग उस हर्ष एवं भीतिसे आविष्ट नहीं होते।

## तृतीय श्लोक

ऊर्ध्वबाहुर्विरौम्येष न च कश्चिच्छृणोति मे।
धर्मादर्थश्च कामश्च स किमर्थं न सेव्यते॥

मैं हाथ उठाकर जोरसे पुकारकर कह रहा हूँ; परंतु कैसा आश्चर्य है कि कोई भी मेरी बात नहीं सुनता! मैं कहता हूँ कि एक धर्माचरणसे ही अर्थ तथा काम प्राप्त हो सकते हैं। इस प्रकारके फल देनेवाले धर्मका मनुष्य क्यों नहीं सेवन करता!

## चतुर्थ श्लोक

न जातु कामान्न भयान्न लोभाद्
धर्मं त्यजेज्जीवितस्यापि हेतोः।
नित्यो धर्मः सुखदुःखे त्वनित्ये
जीवो नित्यो हेतुरस्य त्वनित्यः॥

काम, भय, लोभ तथा प्राणरक्षाके हेतु भी कदापि धर्म-त्याग नहीं करना चाहिये; क्योंकि धर्म जीवकी शाश्वत सम्पदा है और सुख तथा दुःख आने-जानेवाले—अनित्य हैं। जीव नित्य पदार्थ है; परंतु इस जीवत्वलाभके उपकरण अथवा काम, भय तथा लोभके कारणसमूह अनित्य हैं। जिन देहोंको धारण करके प्राणी बड़े हुए हैं, जिन उद्दीपनाओं—काम, भय तथा लोभसे कभी भीत तथा कभी लुब्ध होते हैं, कभी हिताहित-विचाररहित हो जाते हैं, वे सब नहीं रहेंगे। सामयिक उद्दीपना-से जीवको धर्मपथसे भ्रष्ट करके वे सब अपना-अपना रास्ता लेंगे। परंतु जीवका अविनश्वर आत्मा रह जायगा तथा सुख-दुःखके नित्य सहचर धर्म तथा अधर्म जीवके साथ रहेंगे। परलोकके मार्गसे जिस समय जीव निःसङ्ग—एकाकी चलेगा, उस समय जो उसकी क्षुधाको अन्नरूपसे तथा पिपासाको जलरूपसे शान्त करेगा और पिता, माता, स्त्री, पुत्र, कन्या, बन्धु-बान्धव, आत्मीयोंके मिलनसे प्राप्त आनन्दभोगमें अभ्यस्त जीव जिस समय इन सबकी वियोगयन्त्रणासे अत्यन्त व्याकुल होगा, उस समय जो उसको शान्ति देगा, अनाथोंके नाथ उस 'धर्म'का सामयिक मोहवश कदापि परित्याग न करना चाहिये—

'न हि धर्मात्परः कश्चित्।'

## फलश्रुति

इमां भारतसावित्रीं प्रातरुत्थाय यः पठेत्।
स भारतफलं प्राप्य परं ब्रह्माधिगच्छति॥

जो मनुष्य प्रातः उठकर इस भारत-सावित्रीका पाठ करता

है, वह महाभारत-पारायणका समग्र फल प्राप्त करके परब्रह्मको लाभ कर लेता है।

जन्म-जन्मान्तरकी धारावाहिक संसारमत्तता दूरीभूत करनेके लिये श्रीभारत-सावित्रीने प्रथम तथा द्वितीय श्लोकोंसे वैराग्यका उपदेश किया है। तृतीय श्लोकसे धर्माचरणके अभ्यासका उपदेश दिया है और चतुर्थ श्लोकसे अनित्य संसार, अनित्य सम्बन्ध, अनित्य सुख-दुःख तथा अनित्य भीतिका परित्याग करनेका उपदेश किया है। धर्म नित्य वस्तु है, नित्यप्रति इस नित्यधर्मके किसी भी प्रकार साधनाभ्याससे समय व्यतीत करना चाहिये। निरन्तर साधनसे प्रसन्न होकर यह धर्म अपना छद्मवेश त्यागकर 'तुम और मैं' इस व्यवधानका नाश करके परम,धर्मरूपसे प्रकट होगा और जीवका चिरविफल जन्म तथा जीवन सफल हो जायगा—

'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतᳫ समाः।'
'अद्यैव कुरु यच्छ्रेयो वृद्धः सन् किं करिष्यसि।
स्वगात्राण्यपि भाराय भवन्ति हि विपर्यये॥'

( सिद्धान्त )

# हिंदू

( रचयिता—पाण्डेय श्रीरामनारायणदत्तजी शास्त्री 'राम' )

( १ )

शीश जगदीशके जो संमुख झुकाता, जिसे
माताके समान गऊ भाता, वह हिंदू है;
माता-बहनोंका अपमान है असह्य जिसे,
प्रान देके आन जो बचाता, वह हिंदू है।
देह चुनवाता है दिवारमें स्वधर्म-हेतु—
पर परधर्ममें न आता, वह हिंदू है,
खंड-खंड भारत विलोक अति आरत जो,
भारत अखंड जिसे भाता, वह हिंदू है॥

( २ )

'हम परमात्माके अंश हैं सनातन' यों
बोध जिसमें है, नहीं भ्रान्तिकी भँवर है,
प्रलय-विरुद्ध भिड़नेको क्रुद्ध कालसे भी
युद्धमें समोद कसे रहता कमर है।
हाथ जोड़ता है नहीं, मुख मोड़ता है नहीं,
प्राण छोड़ता है, नहीं छोड़ता समर है,
चपल शरीर देता चीरके सदृश वीर—
हिंदू मरता है नहीं, हिंदू तो अमर है॥

( ३ )

कर्म-अनुसार होता जन्म है अनेक बार—
बात यह सत्य जानता जो, वह हिंदू है;
विधिमें, निषेधमें भी, भेद या अभेदमें भी,
वेदको प्रमान मानता जो, वह हिंदू है।
सत्ता परलोककी, महत्ता मान ईश्वरकी
धर्मकी ही हठ ठानता जो, वह हिंदू है;
मायामय जगके असार सपनेको छोड़
अपनेको पहचानता जो, वह हिंदू है॥

( ४ )

हिंदू वह, जो कि लघु भाईके भलाई हेतु
राज तज वनमें समोद चला जाता है,
हिंदू वह, जो कि प्राप्त राज्यको भी त्याज्य मान
भाईकी ही पादुकाको मस्तक चढ़ाता है।
हिंदू वह, भाँवरी दे काँवरी बिठाके तात-
मातको भी साधभर काँधसे उठाता है;
हिंदू, जो पिताके लिये सकल सुखोंको त्याग
संयमकी आगमें जवानीको जलाता है॥

( ५ )

भूखे हुए बाघको शरीर सौंप हिंदू वीर
प्राण देके प्राण गऊ माताके बचाता है;
हिंदू मुसकाता मुग्ध उर्वशीको 'माता' कह
शाप सह लेता किंतु पाप न कमाता है।
हिंदू है दयालु इतना कि विश्व-प्राणियोंको
'वैश्वदेव' द्वारा अन्न-जल पहुँचाता है;
हिंदू है उदार इतना कि भयभीत देख
घाती शत्रुओंका भी सँघाती बन जाता है॥

# उपनिषदोंकी सूक्तियाँ

ॐ ईशा वास्यमिदꣳ सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम्॥
(ईश० १)

अखिल ब्रह्माण्डमें यह जो कुछ भी जड-चेतनरूप जगत् है, वह सब ईश्वरसे व्याप्त है; इसलिये हे शिष्य! तू त्यागपूर्वक इसे उपभोग कर, किसीके भी धनको लेनेकी इच्छा न कर।

कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः।
एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे॥
(ईश० २)

इस लोकमे (ईश्वर-पूजार्थ) कर्म करता हुआ ही सौ वर्षोंतक जीनेकी इच्छा करे; इस प्रकार त्यागभावसे ईश्वरार्थ किये जानेवाले कर्म तुझ मनुष्यके लिये हैं, अन्यथा (अन्य मार्ग) नहीं। ऐसा करनेसे मनुष्य कर्मसे लिप्त नहीं होता।

तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः।
(ईश० ७)

एकत्व देखनेवालेको मोह और शोक कहाँ?

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः॥
(ईश० ५)

वह चलता है, वह नहीं चलता; वह दूर है और पास भी है; वह इस सबके भीतर है और वही इस सबके बाहर है।

यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति।
सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते॥
(ईश० ६)

जो सब प्राणियोंको आत्मामें ही देखता है और सब प्राणियोंमें आत्माको देखता है, वह इस सम्यग् दृष्टिके कारण किसीसे भी घृणा नहीं करता।

प्रतिबोधविदितं मतममृतत्वं हि विन्दते।
आत्मना विन्दते वीर्यं विद्यया विन्दतेऽमृतम्॥
(केन० २।४)

बुद्धिकी समस्त वृत्तियोंके साक्षीरूपमें जिसने ब्रह्मको जान लिया है, वह अमृतरूप मोक्षको प्राप्त होता है, समाहित मनसे ज्ञानप्राप्तिका सामर्थ्यलाभ करता है और उस विद्या (ज्ञान) से अमृतत्वको प्राप्त करता है।

इह चेदवेदीदथ सत्यमस्ति
न चेदिहावेदीन्महती विनष्टिः।
(केन० २।५)

इस जीवनको पाकर भी जिसने आत्माका साक्षात्कार नहीं किया, वह आत्मघाती है।

न वित्तेन तर्पणीयो मनुष्यः। (कठ० १।१।२७)

धनसे मनुष्य कभी तृप्त होनेवाला नहीं है।

अविद्यायामन्तरे वर्तमानाः
स्वयं धीराः पण्डितंमन्यमानाः।
दन्द्रम्यमाणाः परियन्ति मूढा
अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः॥
(कठ० १।२।५)

अविद्यामें स्थित होकर भी अपनेको धीर एवं पण्डित माननेवाले मूढ़लोग नाना योनियोंमें भ्रमण करते हुए उसी प्रकार भटकते और ठोकरें खाते हैं, जैसे अन्धे मनुष्यके द्वारा ले जाये जानेवाले अन्धे।

न साम्परायः प्रतिभाति बालं
प्रमाद्यन्तं वित्तमोहेन मूढम्।
अयं लोको नास्ति पर इति मानी
पुनः पुनर्वशमापद्यते मे॥
(कठ० १।२।६)

धनके मोहसे मूढ़ हुए प्रमादी अज्ञानीको परलोक नहीं सूझता। यह प्रत्यक्ष दीखनेवाला लोक ही सत्य है, इसके सिवा दूसरा कोई भी लोक सत्य नहीं है—यों माननेवाला अभिमानी मनुष्य बारंबार मेरे (यमराजके) वशमें आता है।

एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म एतद्ध्येवाक्षरं परम्।
एतद्ध्येवाक्षरं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत्॥
(कठ० १।२।१६)

यह अक्षर ही तो ब्रह्म है, और यह अक्षर ही परब्रह्म है। इस अक्षरको जानकर जो जिस वस्तुकी इच्छा करता है, उसे वही वस्तु प्राप्त हो जाती है।

न जायते म्रियते वा विपश्चि-
न्नायं कुतश्चिन्न बभूव कश्चित्।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो
न हन्यते हन्यमाने शरीरे॥
(कठ० १।२।१८)

नित्य चैतन्यरूप आत्मा न उत्पन्न होता है न मरता है। न यह किसीसे हुआ है और न इससे कोई हुआ है—अर्थात् इसका कारण या कार्य नहीं है। यह अजन्मा है, नित्य है,

शाश्वत है और पुराण है; शरीरके मारे जानेपर भी यह मरता नहीं ।

आसीनो दूरं व्रजति शयानो याति सर्वतः ।
कस्तं मदामदं देवं मदन्यो ज्ञातुमर्हति ॥
(कठ० १ । २ । २१)

बैठा हुआ ही दूर चला जाता है, सोता हुआ सर्वत्र चला जाता है; ऐश्वर्य-मदसे उन्मत्त न होनेवाले उस देवको मेरे सिवा ( मुझ-जैसे आत्मज्ञ पुरुषोंके सिवा ) दूसरा कौन जान सकता है ? कोई नहीं ।

एष सर्वेषु भूतेषु गूढोत्मा न प्रकाशते ।
दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ॥
(कठ० १ । ३ । १२)

यह सबका आत्मरूप परम पुरुष परमात्मा समस्त प्राणियोंमें स्थित होकर भी मायाके पर्देमें छिपा रहनेके कारण प्रकाशमें नहीं आता । केवल सूक्ष्म तत्त्वोंको समझनेवाले पुरुषों-द्वारा ही वह अत्यन्त सूक्ष्म एवं तीक्ष्ण बुद्धिसे देखा जाता है ।

अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव ।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥
(कठ० २ । २ । ९)

जैसे समस्त ब्रह्माण्डमें प्रविष्ट हुआ एक ही अग्नि नाना रूपोंमें उनके समान रूपवाला ही हो रहा है, उसी प्रकार समस्त प्राणियोंका अन्तरात्मा ब्रह्म एक होकर भी नाना रूपोंमें उन्हीं-के-जैसे रूपवाला हो रहा है और उनके बाहर भी है ।

सूर्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षु-
र्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्यदोषैः ।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः ॥
(कठ० २ । २ । ११)

जैसे सब लोकोंका प्रकाशक सूर्य लोगोंके नेत्रोंके बाह्य दोषोंसे लिप्त नहीं होता, उसी प्रकार सब भूतोंका एक अन्तरात्मा परमेश्वर लोकोंके दुःखसे लिप्त नहीं होता; क्योंकि वह सबमें रहकर भी सबसे अलग है ।

न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं
नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः ।
तमेव भान्तमनुभाति सर्वं
तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ॥
(कठ० २ । २ । १५)

उस स्वप्रकाश परब्रह्मके समीप यह सूर्य नहीं प्रकाशित होता, चन्द्रमा और तारे भी नहीं प्रकाशित होते, बिजलियाँ भी नहीं चमकतीं; फिर यह लौकिक अग्नि तो कैसे प्रकाशित हो सकता है। उसके प्रकाशित होनेपर ही ( उसीके प्रकाशसे ) सब प्रकाशित होते हैं, उसके प्रकाशसे ही यह सब प्रकाशित हो रहा है ।

इन्द्रियेभ्यः परं मनो मनसः सत्त्वमुत्तमम् ।
सत्त्वादधि महानात्मा महतोऽव्यक्तमुत्तमम् ॥
अव्यक्तात्तु परः पुरुषो व्यापकोऽलिङ्ग एव च ।
यं ज्ञात्वा मुच्यते जन्तुरमृतत्वं च गच्छति ॥
(कठ० २ । ३ । ७-८)

इन्द्रियोंसे मन श्रेष्ठ है, मनसे व्यष्टि-बुद्धि श्रेष्ठ है, व्यष्टि-बुद्धिसे महान् आत्मा अर्थात् समष्टि-बुद्धि श्रेष्ठ है, समष्टि-बुद्धिसे अव्यक्त (मूल प्रकृति) उत्तम है; अव्यक्तसे श्रेष्ठ व्यापक और अलिङ्ग पुरुष है, जिसको जानकर जीव दुःखोंसे मुक्त होता तथा अमृतत्वरूप मोक्षको प्राप्त हो जाता है ।

यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा येऽस्य हृदि श्रिताः ।
अथ मर्त्योऽमृतो भवत्यत्र ब्रह्म समश्नुते ॥
(कठ० २ । ३ । १४)

जब इस विद्वान्के हृदयमें स्थित सब कामनाएँ नष्ट हो जाती हैं, तब यह मरणधर्मा मानव अमर हो जाता है और इसी शरीरमें ब्रह्मका अनुभव करता है ।

यदा सर्वे प्रभिद्यन्ते हृदयस्येह ग्रन्थयः ।
अथ मर्त्योऽमृतो भवत्येतावद्ध्यनुशासनम् ॥
(कठ० २ । ३ । १५)

जब यहाँ इस जीवनमें ही इस विद्वान्के हृदयकी ग्रन्थियाँ टूट जाती हैं, तब मरणधर्मा मनुष्य अमृतस्वरूप हो जाता है। इतना ही वेदका उपदेश है, अधिक नहीं ।

एष हि द्रष्टा स्प्रष्टा श्रोता घ्राता रसयिता मन्ता बोद्धा कर्ता विज्ञानात्मा पुरुषः स परेऽक्षर आत्मनि संप्रतिष्ठते ॥
(प्रश्न० ४ । ९)

यह जो देखनेवाला, छूनेवाला, सुननेवाला, सूँघनेवाला, स्वाद लेनेवाला, मनन करनेवाला, जाननेवाला तथा कर्म करनेवाला विज्ञानस्वरूप पुरुष है, वह भी अविनाशी परमात्मामें भलीभाँति स्थित है ।

नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मं
तदव्ययं यद्भूतयोनिं परिपश्यन्ति धीराः ।
(मुण्डक० १ । १ । ६)

वह जो नित्य, सर्वत्र व्यापक, सबमें फैला हुआ, बहुत

ही सूक्ष्म और अविनाशी परब्रह्म है, उस समस्त प्राणियोंके परम कारणको ज्ञानीजन सर्वत्र परिपूर्ण देखते हैं ।

इष्टापूर्तं मन्यमाना वरिष्ठं
नान्यच्छ्रेयो वेदयन्ते प्रमूढाः ।
नाकस्य पृष्ठे ते सुकृतेऽनुभूत्वे-
मं लोकं हीनतरं वा विशन्ति ॥
( मुण्डक० १ । २ । १० )

इष्ट ( यज्ञ-याग आदि ) और पूर्त ( कूप-उद्यानादिके निर्माण ) को श्रेष्ठ माननेवाले अत्यन्त मूढ मनुष्य उस सकाम कर्मके सिवा अन्य किसी वास्तविक श्रेयको नहीं जानते, वे पुण्यकर्मोंके फलस्वरूप स्वर्गके उच्चतम स्थानमें जाकर वहाँके भोगोका अनुभव करके इस मनुष्यलोकमें अथवा इससे भी हीनतर लोक ( पशु आदि योनि ) मे प्रवेश करते हैं ।

दिव्यो ह्यमूर्तः पुरुषः सबाह्याभ्यन्तरो ह्यजः ।
अप्राणो ह्यमनाः शुभ्रो ह्यक्षरात्परतः परः ॥
( मुण्टक० २ । १ । २ )

अजन्मा, दिव्य; अमूर्त पुरुप बाहर और भीतर प्राण-रहित, मनरहित, शुद्ध, परम अक्षरसे भी परे है ।

धनुर्गृहीत्वौपनिषदं महास्त्रं
शरं ह्युपासानिशितं सन्धयीत ।
आयम्य तद्भावगतेन चेतसा
लक्ष्यं तदेवाक्षरं सोम्य विद्धि ॥
( मुण्डक० २ । २ । ३ )

उपनिषद्मे वर्णित प्रणवरूप महान् अस्त्र धनुपको लेकर, इसपर उपासनासे तीव्र किया हुआ बाण चढ़ाये और ब्रह्म-भावकी निष्ठावाले चित्तके द्वारा उसे खींचकर हे सौम्य ! उसी अक्षररूप लक्ष्यको वेधे ।

प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते ।
अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत् ॥
( मुण्डक० २ । २ । ४ )

प्रणव—ॐकार धनुप है, बाण आत्मा है और बाणका लक्ष्य ब्रह्म कहा जाता है । जितेन्द्रिय पुरुपको उसे सावधानता-पूर्वक वेधना चाहिये और बाणके समान तन्मय हो जाना चाहिये ।

सत्येन लभ्यस्तपसा ह्येष आत्मा
सम्यग्ज्ञानेन ब्रह्मचर्येण नित्यम् ।
अन्तःशरीरे ज्योतिर्मयो हि शुभ्रो
यं पश्यन्ति यतयः क्षीणदोषाः ॥
( मुण्डक० ३ । १ । ५ )

सत्य, तपस्या, यथार्थ ज्ञान तथा निरन्तर ब्रह्मचर्यका पालन करनेसे इस शरीरके भीतर ही हृदय-गुहामें परम निर्मल ज्योतिर्मय स्वयंप्रकाश परमात्माकी प्राप्ति हो सकती है, जिसे सम्पूर्ण दोषोंका नाश हो जानेपर यत्नशील यति ही देख पाते हैं ।

सत्यमेव जयते नानृतं
सत्येन पन्था विततो देवयानः ।
येनाक्रमन्त्यृषयो ह्याप्तकामा
यत्र तत्सत्यस्य परमं निधानम् ॥
( मुण्डक० ३ । १ । ६ )

सत्यकी ही विजय होती है, असत्यकी नहीं । सत्य-धर्मसे ही ब्रह्मलोककी प्राप्तिका विस्तृत मार्ग—देवयान प्रकट होता है, जिसके द्वारा आप्तकाम महर्षिगण उस परमधाममें गमन करते हैं जहाँ वह सत्यका परम आश्रय परमात्मा अनावृतरूपसे स्थित है ।

नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो
न मेधया न बहुना श्रुतेन ।
यमेवैष वृणुते तेन लभ्य-
स्तस्यैष आत्मा विवृणुते तनुं स्वाम् ॥
( मुण्डक० ३ । २ । ३ )

वे परमात्मा केवल प्रवचनसे—शास्त्रोंकी व्याख्या करनेसे, धारणावती बुद्धिसे या अधिक शास्त्रोंके अध्ययनसे भी नहीं प्राप्त होते । वे स्वयं ही दया करके जिसे अपना लेते हैं, उसीको इनकी प्राप्ति हो सकती है; उसके समक्ष वे अपने स्वरूपको अनावृत कर देते हैं ।

यथा नद्यः स्यन्दमानाः समुद्रे-
ऽस्तं गच्छन्ति नामरूपे विहाय ।
तथा विद्वान्नामरूपाद्विमुक्तः
परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम् ॥
( मुण्डक० ३ । २ । ८ )

जिस प्रकार बहती हुई नदियाँ नाम-रूपको छोड़कर समुद्रमे मिलकर विलीन हो जाती हैं, उसी प्रकार अविद्याकृत नाम-रूपसे विमुक्त होकर विद्वान् परसे पर दिव्य पुरुषको प्राप्त होता है ।

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया
समानं वृक्षं परिषस्वजाते ।
तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्य-
नश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ॥
( मुण्डक० ३ । १ । १ )

दो पक्षी साथ-साथ रहते हैं, दोनों परस्पर सखा है; वे एक ही वृक्षका आश्रय लेकर बैठे हैं। इनमेंसे एक तो पीपलके फलको स्वाद ले-लेकर खाता है और दूसरा खाता नहीं, केवल देखता है।

वेदमनूच्याचार्योऽन्तेवासिनमनुशास्ति। सत्यं वद। धर्मं चर। स्वाध्यायान्मा प्रमदः। आचार्याय प्रियं धनमाहृत्य प्रजातन्तुं मा व्यवच्छेत्सीः। सत्यान्न प्रमदितव्यम्। धर्मान्न प्रमदितव्यम्। कुशलान्न प्रमदितव्यम्। भूत्यै न प्रमदितव्यम्। स्वाध्यायप्रवचनाभ्यां न प्रमदितव्यम्। देवपितृकार्याभ्यां न प्रमदितव्यम्।

( तैत्तिरीय० १।११।१ )

वेदका अध्ययन कराकर आचार्य शिष्यको शिक्षा देते हैं। सच बोल। धर्मका आचरण कर। स्वाध्यायसे प्रमाद मत कर। आचार्यके लिये प्रिय धन लाकर दे। सन्तान-परम्पराका उच्छेद मत कर। सत्यसे प्रमाद नहीं करना चाहिये। धर्मसे प्रमाद नहीं करना चाहिये। आरोग्यादि शरीरकी कुशलतासे प्रमाद नहीं करना चाहिये। विभूतिसे प्रमाद नहीं करना चाहिये। पढ़ने-पढ़ानेसे प्रमाद नहीं करना चाहिये। देवकर्म और पितृकर्मसे प्रमाद नहीं करना चाहिये।

मातृदेवो भव। पितृदेवो भव। आचार्यदेवो भव। अतिथिदेवो भव। यान्यनवद्यानि कर्माणि। तानि सेवितव्यानि। नो इतराणि। यान्यस्माकꣳ सुचरितानि। तानि त्वयोपास्यानि। नो इतराणि।

माताको देवताके समान पूजनेवाला हो। देवके समान पिताका पूजनेवाला हो। देवके समान आचार्यका पूजनेवाला हो। देवके समान अतिथिका पूजनेवाला हो। जो निर्दोष कर्म हैं, वे तुझे करने चाहिये। अन्य दोषयुक्त कर्म नहीं करने चाहिये। जो हमारे आचार्यके सुन्दर आचरण हैं, वे तुझे नियमसे करने चाहिये, दूसरे ( कर्म शाप देना आदि ), यदि आचार्य करे, तो भी तुझे नहीं करने चाहिये।

रसो वै सः। रसꣳ ह्येवायं लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति। को ह्येवान्यात्कः प्राण्याद् यदेष आकाश आनन्दो न स्यात्। एष ह्येवानन्दयाति। ( तैत्तिरीय० २।७।१ )

वह निश्चय ही रस है, इस रसको पाकर ही मनुष्य आनन्दवाला होता है। जो हृदयाकाशमें यह आनन्द न हो तो कौन श्वास ले, कौन प्रश्वास ले। यही आनन्द देता है।

आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्चनेति।

( तैत्तिरीय० २।९।१ )

ब्रह्मके आनन्दको जो जानता है, उसको किसीसे भय नहीं होता।

सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्त उपासीत। अथ खलु क्रतुमयः पुरुषो यथाक्रतुरस्मिँल्लोके पुरुषो भवति तथेतः प्रेत्य भवति स क्रतुं कुर्वीत। ( छान्दोग्य० ३।१४।१ )

यह सब निश्चय ब्रह्म ही है; इसीसे जगत् उत्पन्न होता है, इसीमें लय होता है और इसीमें चेष्टा करता है। इसलिये शान्त होकर उपासना करे; क्योंकि पुरुष निश्चयमय है। इस लोकमें पुरुष जैसे निश्चयवाला होता है, वैसा ही यहाँसे मरकर होता है; इसलिये वह क्रतु यानी पक्का निश्चय करे।

ॐ कं ब्रह्म खं ब्रह्म। ( छान्दोग्य० ४।१०।५ )

ॐ सुख ब्रह्म है, आकाश ब्रह्म है।

तद्य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनिमापद्येरन् ब्राह्मणयोनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वाथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरञ्श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चण्डालयोनिं वा।

( छान्दोग्य० ५।१०।७ )

उनमें जो सुन्दर—विशुद्ध आचरणवाले होते हैं, वे शीघ्र ही उत्तम योनिको प्राप्त होते हैं; वे ब्राह्मणयोनि, क्षत्रिय-योनि अथवा वैश्ययोनि प्राप्त करते हैं। तथा जो मलिन आचरणवाले होते हैं, वे भी यथासम्भव शीघ्र ही मलिन ( अधम ) योनियोंमें जन्म लेते हैं। वे कूकरयोनि, सूकरयोनि अथवा चाण्डालयोनि ग्रहण करते हैं।

पाँच प्रकारके महापातक मनुष्यको घोर पतनके गर्तमें गिरानेवाले होते हैं—

स्तेनो हिरण्यस्य सुरां पिबꣳश्च गुरोस्तल्पमावसन् ब्रह्महा चैते पतन्ति चत्वारः पञ्चमश्चाचरꣳस्तैरिति।

स्वर्णकी चोरी करनेवाला, शराबी, गुरुपत्नीगामी, ब्रह्महत्यारा—ये चारों पतित होते हैं और जो इनके साथ संसर्ग रखनेवाला है, वह पाँचवाँ भी महापापी है।

यो वै भूमा तत्सुखं नाल्पे सुखमस्ति। भूमैव सुखं भूमा त्वेव विजिज्ञासितव्यः। ( छान्दोग्य० ७।२३।१ )

'जो भूमा है; वह सुख है; अल्पमें सुख नहीं है। भूमा ही सुख है, भूमाको ही जानना चाहिये।'

एष ह्यात्मा न नश्यति यं ब्रह्मचर्येणानुविन्दते।

( छान्दोग्य० ८।५।३ )

जिस आत्माको मनुष्य ब्रह्मचर्यसे प्राप्त करता है, वह आत्मा नष्ट नहीं होता।

य आत्मापहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोको विजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसङ्कल्पः सोऽन्वेष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः । ( छान्दोग्य० ८ । ७ । १ )

जो आत्मा पापरहित, जरारहित, मृत्युरहित, शोकरहित, भूखरहित, प्यासरहित, सत्यकाम, सत्यसङ्कल्प है, उसे खोजना चाहिये, उसे जाननेकी इच्छा करनी चाहिये ।

असतो मा सद्गमय तमसो मा ज्योतिर्गमय मृत्योर्माऽमृतं गमयेति । ( बृहदा० १ । ३ । २८ )

असत्से मुझे सत्की ओर ले चलो; अँधेरेसे प्रकाशकी ओर ले चलो; मृत्युसे मुझे अमृतकी ओर ले चलो ।

तदेतत्प्रेयः पुत्रात्प्रेयो वित्तात्प्रेयोऽन्यस्मात्सर्वस्मादन्तरतरं यदयमात्मा । ( बृहदा० १ । ४ । ८ )

वह जो यह अन्तरतम आत्मा है, वह पुत्रसे भी अधिक प्रिय है, धनसे भी बढ़कर प्रिय है तथा अन्य सबसे भी अधिक प्रिय है ।

न वा अरे सर्वस्य कामाय सर्वं प्रियं भवत्यात्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति । आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यो मैत्रेय्यात्मनि खल्वरे दृष्टे श्रुते मते विज्ञात इदꣳसर्वं विदितम् ।

( बृहदा० २ । ४ । ५ )

अरी मैत्रेयी ! सबकी कामनाके लिये सब प्रिय नहीं होते, आत्माकी कामनाके लिये ही सब प्रिय होते हैं । अरे ! आत्माको देखना चाहिये, सुनना चाहिये, मनन करना चाहिये, ध्यान करना चाहिये । अरी मैत्रेयी ! आत्माके देखने, सुनने, मनन करने और जाननेसे यह सब जान लिया जाता है ।

यः सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्सर्वेभ्यो भूतेभ्योऽन्तरो यं सर्वाणि भूतानि न विदुर्यस्य सर्वाणि भूतानि शरीरं यः सर्वाणि भूतान्यन्तरो यमयत्येष त आत्मान्तर्याम्यमृतः ।

( बृहदा० ३ । ७ । १५ )

जो सब भूतोंमें स्थित होकर सब भूतोंके भीतर रहता है, जिसको सर्वभूत नहीं जानते, जिसका सम्पूर्ण भूत शरीर है, जो सब भूतोंके भीतर रहकर उन्हें नियममें रखता है, वह तेरा आत्मा अन्तर्यामी अमृत है ।

स वा अयमात्मा ब्रह्म विज्ञानमयो मनोमयः प्राणमयश्चक्षुर्मयः श्रोत्रमयः । यथाकारी यथाचारी तथा भवति साधुकारी साधुर्भवति पापकारी पापो भवति पुण्यः पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेन । ( बृहदा० ४ । ४ । ५ )

वह यह आत्मा ब्रह्म है, विज्ञानमय है, मनोमय है, प्राणमय है, चक्षुर्मय है और श्रोत्रमय है । मनुष्य जैसा करनेवाला और जैसे आचरणवाला होता है, उसीके अनुरूप बन जाता है । शुभकर्म करनेवाला श्रेष्ठ पुरुष होता है और पापाचारी पापात्मा हो जाता है । पुण्यकर्मसे पुण्यात्मा होता है ( पवित्र योनिमें जन्म ग्रहण करता है ) और पापकर्मसे पापात्मा हो जाता है ।

प्राप्यान्तं कर्मणस्तस्य यत्किञ्चेह करोत्ययम् ।
तस्माल्लोकात्पुनरैत्यस्मै लोकाय कर्मणे ॥
( बृहदा० ४ । ४ । ६ )

यह मनुष्य इस लोकमें जो कुछ कर्म करता है, परलोकमें उनका फल समाप्त करके उस लोकसे इस लोकमें फिर कर्म करनेके लिये आता है ।

अरेऽयमात्मानुच्छित्तिधर्मा । ( बृहदा० ४ । ५ । १४ )

अरी मैत्रेयी ! यह आत्मा नाशरहित स्वरूपवाला है ।

तिलेषु तैलं दधनीव सर्पि-
रापः स्रोतःस्वरणीषु चाग्निः ।
एवमात्माऽऽत्मनि गृह्यतेऽसौ
सत्येनैनं तपसा योऽनुपश्यति ॥
( श्वेताश्वतर० १ । १५ )

जैसे तिलोंमें तेल, दधिमें घी, स्रोतमें जल और अरणिमें अग्नि छिपा होता है, इसी प्रकार वह आत्मा अपने हृदयमें छिपा हुआ है । जो कोई साधक इसको सत्यसे और तपसे देखता है—चिन्तन करता रहता है, उसीके द्वारा यह आत्मा गृहीत होता है ।

त्रिरुन्नतं स्थाप्य समं शरीरं
हृदीन्द्रियाणि मनसा संनिवेश्य ।
ब्रह्मोडुपेन प्रतरेत विद्वान्
स्रोतांसि सर्वाणि भयावहानि ॥
( श्वेताश्वतर० २ । ८ )

बुद्धिमान् मनुष्यको चाहिये कि सिर, गला और छाती—इन तीनों स्थानोंपर उभरे हुए शरीरको सीधा और स्थिर करके तथा समस्त इन्द्रियोंको मनके द्वारा हृदयमें निरुद्ध करके ॐकाररूपी नौकाद्वारा सम्पूर्ण भयङ्कर स्रोतों ( प्रवाहों ) को पार कर जाय ।

समे शुचौ शर्करावह्निवालुका-
विवर्जिते शब्दजलाश्रयादिभिः ।
मनोऽनुकूले न तु चक्षुपीडने
गुहानिवाताश्रयणे प्रयोजयेत् ॥
( श्वेताश्वतर० २ । १० )

समतल, सब प्रकारसे शुद्ध, कंकड़, अग्नि और बालूसे रहित तथा शब्द, जल और आश्रय आदिकी दृष्टिसे सर्वथा अनुकूल और नेत्रोंको पीड़ा न देनेवाले गुहा आदि वायुशून्य स्थानमें मनको ध्यानमें लगानेका अभ्यास करे ।

वेदाहमेतं पुरुषं महान्त-
मादित्यवर्णं तमसः परस्तात् ।
तमेव विदित्वाति मृत्युमेति
नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ॥
( श्वेताश्वतर० ३ । ८ )

मैं इस आदित्य-वर्णवाले, अन्धकारसे पर महान् पुरुषको जानता हूँ; इसको जानकर ही मनुष्य मृत्युको लाँघ जाता है । मोक्षके लिये अन्य मार्ग नहीं है ।

अपाणिपादो जवनो ग्रहीता
पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः ।
स वेत्ति वेद्यं न च तस्यास्ति वेत्ता
तमाहुरग्र्यं पुरुषं महान्तम् ॥
( श्वेताश्वतर० ३ । १९ )

बिना हाथ पकड़नेवाला है, बिना पैर तेज दौड़नेवाला है, बिना आँखके देखता है, बिना कानके सुनता है; वह जाननेयोग्यको जानता है, उसका जाननेवाला नहीं है । उसको आदि, महान् पुरुष कहते हैं ।

तमीश्वराणां परमं महेश्वरं
तं देवतानां परमं च दैवतम् ।
पतिं पतीनां परमं परस्ताद्
विदाम देवं भुवनेशमीड्यम् ॥
( श्वेताश्वतर० ६ । ७ )

उस ईश्वरोंके भी परम ईश्वर, उस देवताओंके भी परम दैवत, पतियोंके परम पति, भुवनोंके ईश्वर, स्तवनके योग्य देवको हम परात्पररूपसे जानते हैं ।

नित्यो नित्यानां चेतनश्चेतनाना-
मेको बहूनां यो विदधाति कामान् ।
तत्कारणं सांख्ययोगाधिगम्यं
ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः ॥
( श्वेताश्वतर० ६ । १३ )

जो एक नित्य चेतन परमात्मा बहुत-से नित्य चेतन आत्माओंके कर्मफल-भोगोंका विधान करता है, उस ज्ञानयोग और कर्मयोगसे प्राप्त करने योग्य सबके कारणरूप परमदेव परमात्माको जानकर मनुष्य सब बन्धनोंसे मुक्त हो जाता है ।

मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः ।
बन्धाय विषयासक्तं मुक्तं निर्विषयं स्मृतम् ॥
( ब्रह्मबिन्दु० २ । ३ )

मन ही मनुष्योंके बन्धन और मोक्षका कारण है; विषयासक्त मन बन्धनके लिये है, और निर्विषय मन मुक्त माना जाता है ।

न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैके अमृतत्वमानशुः ।
( कैवल्य० १ । ३ )

कर्मसे, संतानसे अथवा धनसे विद्वानोंने अमृतरूप मोक्ष नहीं प्राप्त किया है, किंतु एक त्यागसे ही उसे प्राप्त किया है ।

विविक्तदेशे च सुखासनस्थः
शुचिः समग्रीवशिरःशरीरः ।
अन्त्याश्रमस्थः सकलेन्द्रियाणि
निरुध्य भक्त्या स्वगुरुं प्रणम्य ॥
( कैवल्य० १ । ५ )

एकान्त देशमें पवित्र-मन होकर सुखासनसे बैठकर गर्दन, सिर और शरीरको समान रखकर परमहंस आश्रम-वाला संन्यासी सब इन्द्रियोंको रोककर और भक्तिसे अपने गुरुको नमस्कार करके—

हृत्पुण्डरीकं विरजं विशुद्धं
विचिन्त्य मध्ये विशदं विशोकम् ।
अचिन्त्यमव्यक्तमनन्तरूपं
शिवं प्रशान्तममृतं ब्रह्मयोनिम् ॥
( कैवल्य० १ । ६ )

अपने भीतर रजोगुणरहित विशुद्ध एवं विकासयुक्त हृदय-कमलका चिन्तन करे; फिर उस कमलके मध्यभागमें निर्मल, शोकरहित, अचिन्त्य, अव्यक्त, अनन्तरूप, शान्त, अमृत, जगत्के कारण शिवका ध्यान करे ।

यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ।
आनन्दमेतज्जीवस्य यज्ज्ञात्वा मुच्यते बुधः ॥
( महोपनिषद् )

जिसको न प्राप्त होकर मनसहित वाणी लौट आती है, वह जीवका आनन्द है, जिसको जानकर विद्वान् मुक्त हो जाता है ।

धनवृद्धा वयोवृद्धा विद्यावृद्धास्तथैव च ।
ते सर्वे ज्ञानवृद्धस्य किङ्कराः शिष्यकिङ्कराः ॥
( मैत्रेयी० २ । २४ )

जो धनमें बड़े, आयुमें बड़े और विद्यामें बड़े हैं—ये

ये सब अपने-अपने कर्मका सुचारुरूपसे सम्पादन करते रहें तो जन्मान्तरमें वे उच्च वर्णके होते हैं। जैसे नाटक-मण्डली-में किसी अभिनेताके द्वारा अपने जिम्मेका अभिनय सफलता-के साथ सम्पन्न किये जानेपर उसे दूसरे श्रेष्ठ पात्रका अभिनय मिल जाता है, वैसे ही इस जगन्नाटकमें सफल अभिनेताको जन्मान्तरमें उच्च वर्णकी प्राप्ति होती है।

## कर्म और पुनर्जन्म

हिंदू-संस्कृतिमें 'कर्म' और 'पुनर्जन्म'का सिद्धान्त अनुभव-सिद्धरूपसे मान्य है। कर्मका फल अवश्य भोगना पड़ता है और कर्मानुसार जन्मान्तरकी प्राप्ति होती रहती है एवं जबतक भगवत्प्राप्ति या मुक्ति नहीं हो जाती, तबतक यह जन्म-मरण-का प्रवाह चलता ही रहता है। मरनेपर कर्मानुसार जीव आतिवाहिक देह प्राप्त करके तेजःप्रधान देव-देहसे स्वर्गादि लोकोंमें अथवा वायुप्रधान पितृ-प्रेतादि-देहसे पितृ-प्रेत-लोकोंमें जाता है; परंतु इसके सिद्धान्तमें अनन्तकालीन स्वर्ग या नरक नहीं है। स्वर्ग या नरकादिके सुख-दुःख भोगकर जीव पुनः अपने कर्मानुसारे अच्छी-बुरी योनियोंमें जन्म लेता है।

मनुष्य कर्म करनेमें स्वतन्त्र है और फलमें परतन्त्र है। निषिद्ध कर्माचरणसे अन्धकारमय दुःखप्रद नरकादि लोक और नीच पशु-पक्षी आदि योनियाँ प्राप्त होती हैं और पवित्र वैध कर्मोंके फलस्वरूप सुखमय स्वर्गादि लोक और उत्तम श्रेष्ठ वर्णकी मानव-योनि प्राप्त होती है। छान्दोग्यो-पनिषद्में कहा है—

**रमणीयचरणाः······रमणीयां योनिमापद्येरन् ब्राह्मण-योनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वा······कपूयचरणाः कपूयां योनिमापद्येरन् श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चण्डाल-योनिं वा।**

(५।१०।७)

'उन जीवोंमें जो अच्छे आचरणवाले होते हैं, वे शीघ्र ही उत्तम योनिको प्राप्त होते हैं। वे ब्राह्मणयोनि, क्षत्रिययोनि अथवा वैश्ययोनिको प्राप्त करते हैं तथा जो अशुभ आचरण-वाले होते हैं, वे तत्काल अशुभयोनिको प्राप्त होते हैं। वे कुत्तेकी योनि, शूकरयोनि या चाण्डालयोनि प्राप्त करते हैं।'

## आश्रम-धर्म

वर्णव्यवस्थाकी भाँति ही हिंदू-संस्कृतिमें आश्रम-व्यवस्था है। हिंदू-संस्कृतिका साध्य त्याग है, भोग नहीं। संसारके तुच्छ, अल्प, सीमित और दुःखमिश्रित भोगोंमें आसक्ति न रखकर जीवनको त्यागमय बनाना इसमें महत्त्वकी बात मानी जाती है। हिंदू-संस्कृतिमें स्वाभाविक ही भोगी-की अपेक्षा त्यागीका स्थान ऊँचा है। महान् सम्राट् भी त्यागी महात्माओंकी चरणधूलि सिरपर चढ़ानेमें अपना सौभाग्य समझता है। किसके पास कितना अधिक धन-ऐश्वर्य है, इसका कोई महत्त्व नहीं है। महत्त्व है इस बातका कि कौन कितना बड़ा त्यागी है। पाश्चात्योंके संगसे जबसे भारतने इस त्यागके महत्त्वको भुलाया और अपनी संस्कृतिके सिद्धान्तोंके विरुद्ध भोगैश्वर्यके पीछे पागल हुआ, तभीसे जीवनका लक्ष्य मानकर उसकी दृष्टि केवल अर्थ और अधिकारपर टिकने लगी और तभीसे अनाचार, दुराचार, चोरी, छल, कपट, चोर-बाजारी, रिश्वतखोरी आदि दोष आ गये और ये तबतक नहीं मिट सकेंगे, जबतक कि त्यागकी महत्ताका यथार्थ अनुभव न हो जायगा।

हमारे आश्रमधर्ममें आरम्भसे ही त्यागकी शिक्षा दी जाती है। 'ब्रह्मचर्याश्रम'में राजकुमार भी गुरुकुलमें उसी रूपसे रहता है, जिस रूपमें एक निर्धनका बालक। और नियमतः ही वहाँ समस्त विलास-सामग्रियोंका—ऐन्द्रिय सुखोपभोगोंका त्याग और मन-इन्द्रियका संयम रखना पड़ता है। त्यागकी इस प्रथम घाटीको पार करके वह 'गृहस्थाश्रम'में आता है, यहाँ उसे भोगोंमें रहकर त्यागी बनना पड़ता है। धन कमाता है पर अपने लिये नहीं, सारे समाजके लिये, विश्वके लिये—भगवान्के लिये। पुत्रोत्पादन करता है, पर अपने लिये नहीं, समाजके लिये, धर्मके लिये, भगवान्के लिये। वह संयमी और जितेन्द्रिय होता है। वह सारे समाजका सेवक होता है। तीनों आश्रमोंका और प्राणिमात्रका आश्रय होता है।* सबकी

* यथा वायुं समाश्रित्य वर्तन्ते सर्वजन्तवः।
तथा गृहस्थमाश्रित्य वर्तन्ते सर्व आश्रमाः॥
यस्मात् त्रयोऽप्याश्रमिणो ज्ञानेनान्नेन चान्वहम्।
गृहस्थेनैव धार्यन्ते तस्माज्ज्येष्ठाश्रमो गृही॥
स सन्धार्यः प्रयत्नेन स्वर्गमक्षयमिच्छता।
सुखं चेहेच्छता नित्यं योऽधार्यो दुर्बलेन्द्रियैः॥
(मनु० ३।७७–७९)

'जैसे सब प्राणी प्राणवायुका आश्रय लेकर जीते हैं, वैसे ही सभी आश्रम गृहस्थाश्रमीका आश्रय लेकर जीते हैं; क्योंकि गृहस्थ ही नित्य विद्या और अन्नका दान देकर तीनों आश्रमवालोंको टिकाये रखता है, अतः गृहस्थाश्रमी पुरुष तीनों आश्रमोंसे श्रेष्ठ है। जिसको स्वर्गके अक्षय सुखकी तथा इस लोकमें सुखकी इच्छा हो, उसको प्रयत्नपूर्वक गृहस्थाश्रम धारण करना चाहिये, जो अजितेन्द्रिय पुरुषोंके द्वारा धारण नहीं किया जा सकता।'

# परमादरणीय डा० हेडगेवार

क्रियासिद्धिः सत्त्वे भवति महतां नोपकरणे ।

उँगलियोंपर गिननेके लिये भी अपर्याप्त सिद्ध होनेवाले अंग्रेजोंको भारतपर शासन करते देखकर बच्चा केशवरावका मन आकुल हो जाता था । देशभक्ति माताके दूधके साथ ही उसके रग-रगमें भरी थी । नागपुर-किलेपर फहरानेवाले यूनियनजैकको उतारकर उसपर राष्ट्रध्वज फहरा देनेके लिये कुछ ही बच्चोंके साथ घरसे सुरंग खोदनेका साहस इसने बचपनमें ही किया । रहस्योद्घाटन होनेपर मा-बापने दाँतोंतले उँगली दबा ली । नागपुरके सनातनी ब्राह्मण पं० श्रीबलीरामजी पन्तको इस बच्चेका पिता बननेका सौभाग्य प्राप्त हुआ । बच्चेका पूरा नाम श्रीकेशवरावजी हेडगेवार था । सम्पत्तिहीन, पर प्रतिष्ठित वंशमें इन्होंने शक संवत् १८१२ ( विक्रमीय संवत् १९४६ ) की प्रतिपदाके दिन जन्म लिया । इन्होंने बारहवाँ वसन्त भी नहीं देखा था कि नागपुरके सन् १९०२ के प्लेगमें इनके माता-पिता साथ ही परलोकवासी हुए ।

प्रारम्भिक जीवनपर इनके यशस्वी बड़े भाईके उग्र स्वभावका प्रभाव पड़ा । पर देशभक्त जीवनके लिये जिस शान्ति, मैत्री और प्रेमकी अपेक्षा थी; वह स्वतः इनमें आ गया । इनके अन्तःकरणमें राष्ट्रोद्धार और लोकसंग्रहकी ज्वलन्त भावनाएँ थीं, फलतः घोर अपराध माना जानेपर भी इन्होंने 'वन्दे मातरम्' आन्दोलन किया और विवश होकर अनुशासन-प्रिय हेडमास्टरने इन्हें स्कूलसे पृथक् कर दिया ।

सन् १९१० में आप कलकत्ता मेडिकल कालेजमें भरती हो गये । वहाँ आपने बंगवासियोंसे गहन आत्मीयता स्थापित की । दीन-दुखियोंकी सेवाके लिये आप सदा आगे रहने लगे । यह उत्तम गुण सङ्गीनोंके बलपर शासन करनेवालोंको कैसे सह्य होता, फलतः इनके पीछे पुलिस पड़ गयी । सन् १९१५-२४ तक अनेक संस्थाओंमें काम करते हुए आपने आसेतु हिमाचल समस्त हिंदुओंके संघटनको ही भारतोद्धारके लिये सर्वश्रेष्ठ और सुगम पथ समझा और इसीलिये आपने सन् १९२५ ई० की विजयादशमीको 'राष्ट्रिय स्वयंसेवक सङ्घ'की शुभ स्थापना की । इनकी निष्ठा, लगन, श्रम और स्नेहशील स्वभावके कारण इनके जीवनकालमें ही सङ्घ भारतके प्रत्येक प्रान्तमें व्याप्त हो गया ।

आपने सङ्घको अपना प्राण समझा और आजीवन ब्रह्मचारी रहे । सादा जीवन और उच्च विचारके साथ आपने हिंदू-समाज, हिंदू-धर्म और हिंदू-संस्कृतिके त्राणके लिये अपने बहुमूल्य जीवनका एक-एक कण लगा दिया । भगवान् श्रीराम, श्रीकृष्ण, राणा प्रताप, वीर शिवाजी और गुरुगोविन्दसिंह आदि वीर, तपस्वी और भारतके लिये सर्वस्वार्पण करनेवाले प्रातःस्मरणीय हिंदुओंके जीवन आपके पथके प्रकाश-स्तम्भ थे । यद्यपि सन् १९४० के जूनमें अस्वास्थ्यके कारण आपकी पाञ्चभौतिक काया पञ्चभूतोंमें समा गयी, फिर भी आप अबतक सङ्घके आदर्श, क्रियाशील और नैष्ठिक सदस्योंके ही नहीं, समस्त हिंदू-हृदयोंके प्राणप्रिय हैं और इस धरापर जबतक हिंदू जीवित हैं, तबतक आप अमर हैं । —शिवनाथ दुबे

# कुछ चित्रोंका परिचय

**हिंदू-संस्कृति**—( सादा ) बाहरी मुखपृष्ठपर—इसमें दिखाया गया है कि हिंदू-संस्कृतिका मूल उद्गम परमात्मा है। परमात्माका प्रतीक 'प्रणव' है । अतः प्रणवको—भगवान्‌को आधार मानकर इस संस्कृतिकी धारा चलती है । भगवान्‌का आश्रय होनेपर उसमें शुभका प्रादुर्भाव होता है । 'स्वस्तिक' ही शुभका प्रतीक है । इस शुभ भावके फलस्वरूप षोडश-दल कमलके विकासकी भाँति शुद्ध हृदयमें अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, यज्ञ, दान, तप, संयम, कर्मफलमें विश्वास, पुनर्जन्ममें विश्वास, परलोकमें विश्वास, वर्णाश्रमधर्मका आचार, त्याग, दया, कर्तव्यपालन और शौर्य—इन १६ सद्गुणोंकी उत्पत्ति होती है । इनका परिणाम होता है—भक्ति, प्रेम, समता और सर्वात्मदर्शनकी प्राप्ति । इसके फलस्वरूप यहाँ मनुष्यका जीवन सदाचारयुक्त, शान्त, परमात्मनिष्ठ और आनन्दमय हो जाता है । और अन्तमें उसे परमात्मरूप भगवद्धामकी उपलब्धि हो जाती है । यों हिंदू भगवान्‌से ही निकलता है, भगवान्‌में ही रहता है और अन्तमें भगवान्‌में ही प्रवेश प्राप्त करता है ।

**हिंदू-संस्कृति**—( रंगीन ) पृष्ठ मुखपृष्ठ—इसमें ( १ ) राम-राज्यके रामदरबारमें कुत्तेकी भी फरियाद सुनी जा रही है, ( २ ) हिंदू-संस्कृतिका परिचय राग-द्वेषरहित, तपस्वी, सत्य-अहिंसाकी प्रकटमूर्ति ऋषियोंके सादे-सीधे इस अरण्य-आश्रममें मिलता है, जहाँ त्रिकालज्ञ समदर्शी गुरु द्विज-बालकोंको योग्य शिक्षा दे रहे हैं । यज्ञकुण्डमें अग्नि प्रज्वलित है, और सिंह, गौ, हरिण एक साथ निवास करते हैं, ( ३ ) मोक्ष ही परम ध्येय है, यह मानकर नवयुवक राजकुमार सिद्धार्थ अपनी तरुणी पत्नी और नवजात शिशुको त्यागकर रात्रिके समय वैराग्यकी प्रबलतासे निकल जाते हैं, ( ४ ) धर्मपर अडिग रहनेवाले गुरु गोविन्दसिंहके पुत्र अपनेको हँसते-हँसते दीवालमें चुनवाकर बलिदानका अनुपम दृश्य उपस्थित कर रहे हैं और ( ५ ) आर्य-संस्कृतिके परम गौरवस्वरूप सतीत्वकी रक्षाके लिये भारतीय देवियाँ प्रज्वलित अग्नि-सरोवरमें कूद-कूदकर सानन्द

और बड़ा भाई अपनी ही दूसरी मूर्ति है ( इनका अपमान करनेसे उन-उन देवताओंका अपमान करना माना जाता है )। बालकोंको जन्म देकर उनका पालन-पोषण करनेमें माता-पिताको जो दुःख सहना पड़ता है, उसका बदला सैकड़ों वर्ष सेवा करनेपर भी नहीं चुकाया जा सकता ।'

'जो गृहस्थी ( माता, पिता और गुरु ) इन तीनोंकी सेवामें तत्पर रहता है, वह तीनों लोकोंपर विजय प्राप्त करता है और स्वर्गमें सूर्यके सदृश अपने तेजस्वी शरीरके द्वारा प्रकाश करता हुआ आनन्दमें रहता है ।'

अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविनः।
चत्वारि तस्य वर्धन्ते आयुर्विद्या यशो बलम् ॥
( मनु० २ । १२१ )

'जो मनुष्य नित्य बड़ोंको प्रणाम करता है और उनकी सेवा करता है, उसके आयु, विद्या, यश और बल चारों बढ़ते हैं ।'

हिंदू-संस्कृतिके कुछ महत्त्वपूर्ण लक्षणोंका यहाँ दिग्दर्शन कराया गया है । वस्तुतः हिंदू-संस्कृति अध्यात्मप्रधान है । व्यावहारिक लोकहितका पूरा ध्यान रखते हुए सत्य और न्यायपूर्ण साधनसे अनासक्त होकर लौकिक उन्नति करना और उसमें भी जीवनके चरम लक्ष्य भगवान्‌को कभी न भूलते हुए क्रमशः भगवान्‌की ओर बढ़ते रहना इसका प्रधान स्वरूप है । पवित्र भारतवर्षमें इस महान् संस्कृतिका उदय हुआ, इसीसे भारत धन्य है और धन्य रहेगा ।

गायन्ति देवाः किल गीतकानि
धन्यास्तु ते भारतभूमिभागे।
स्वर्गापवर्गास्पदमार्गभूते
भवन्ति भूयः पुरुषाः सुरत्वात् ॥
( विष्णुपुराण २ । ३ । २४ )

'देवतालोग भी निरन्तर यही गाया करते हैं कि जिन्होंने स्वर्ग और मोक्षके मार्गभूत भारतवर्षमें जन्म लिया है, वे पुरुष हम देवताओंकी अपेक्षा भी अधिक सौभाग्यशाली हैं ।'

अहो अमीषां किमकारि शोभनं
प्रसन्न एषां स्विदुत स्वयं हरिः।
यैर्जन्म लब्धं नृषु भारताजिरे
मुकुन्दसेवौपयिकं स्पृहा हि नः ॥
किं दुष्करैर्नः क्रतुभिस्तपोव्रतै-
र्दानादिभिर्वा द्युजयेन फल्गुना।
न यत्र नारायणपादपङ्कज-
स्मृतिः प्रमुष्टातिशयेन्द्रियोत्सवात् ॥
कल्पायुषां स्थानजयात्पुनर्भवात्
क्षणायुषां भारतभूजयो वरम्।
क्षणेन मर्त्येन कृतं मनस्विनः
संन्यस्य संयान्त्यभयं पदं हरेः ॥
( श्रीमद्भा० ५ । १९ । २१-२३ )

देवता भारतवर्षमें उत्पन्न हुए मनुष्योंकी इस प्रकार महिमा गाते हैं—'अहा ! जिन जीवोंने भारतवर्षमें भगवान्‌की सेवाके योग्य मनुष्यजन्म प्राप्त किया है, उन्होंने ऐसा क्या पुण्य किया है ? अथवा इनपर स्वयं श्रीहरि ही प्रसन्न हो गये हैं ? इस परम सौभाग्यके लिये तो निरन्तर हम भी तरसते रहते हैं । हमें बड़े कठोर यज्ञ, तप, व्रत और दानादि करके जो यह तुच्छ स्वर्गका अधिकार प्राप्त हुआ है—इससे क्या लाभ है ? यहाँ तो इन्द्रियोंके भोगोंकी इतनी बहुलता है कि उससे दबे रहनेके कारण कभी श्रीनारायणके चरणकमलोंकी स्मृति होती ही नहीं । यह स्वर्ग तो क्या—जहाँके निवासियोंकी एक-एक कल्पकी आयु होती है, किंतु जहाँसे फिर संसार-चक्रमें लौटना पड़ता है, उन ब्रह्मलोकादिकी अपेक्षा भी भारतभूमिमें थोड़ी आयुवाले होकर जन्म लेना अच्छा है; क्योंकि यहाँ धीर पुरुष एक क्षणमें ही अपने इस मर्त्यशरीरसे किये हुए सम्पूर्ण कर्म श्रीभगवान्‌को अर्पण करके उनका अभयपद प्राप्त कर सकता है ।'

जगत्‌के लोग निष्पक्ष भावसे इस संस्कृतिके भव्य और दिव्य स्वरूपको समझें तो उन्हें बड़ा भारी आश्वासन मिलेगा और यहाँके निवासियोंका तो यह परम कर्तव्य ही है कि वे—जो आज अपने घरकी महान् संस्कृति और उसके पावन सिद्धान्तोंसे अनभिज्ञ रहकर परमुखापेक्षी बन रहे हैं, अपनी पवित्र आर्य-संस्कृतिकी अवहेलना करके केवल 'अर्थ' और 'अधिकार' के पीछे प्रमत्त होकर 'सनातनधर्म'के विनाशमें ही कल्याणकी भावना कर रहे हैं एवं फलस्वरूप उत्तरोत्तर पाप-तापके मलिन और दुःखप्रद पंकमें फँसे जा रहे हैं—शीघ्र चेतें, अपनी संस्कृतिको जानें, समझें और अपनायें । भारतवर्षका सिर ऊँचा करनेके लिये उसके पास कोई वस्तु थी तो वह उसकी अध्यात्मप्रधान संस्कृति ही थी । इस अध्यात्मको अपनाकर अपना और इसे आजके अशान्त जगत्‌को देकर उसका क्लेश दूर करके ही भारत अपने पुण्य कर्तव्यका पालन कर सकता है । भगवान् हमारी बुद्धिमें प्रकाश दें और अखिल विश्वका मङ्गल करें ।

—हनुमानप्रसाद पोद्दार

# क्षमा-प्रार्थना

कई वर्षोंसे हिंदू-संस्कृति-अङ्कके प्रकाशनकी बात चल रही थी; परंतु विषय बहुत व्यापक होनेके कारण यह सोचा जा रहा था कि सब विषयोंपर पूर्णरूपसे विचार किया जाना तो सम्भव नहीं होगा। क्योंकि हिंदू-संस्कृतिका प्रत्येक विषय इतना विशद है कि उसपर पृथक् विशेषाङ्क निकाला जा सकता है और कुछ अधूरे-से विषयोंका विशेषाङ्क उपयुक्त नहीं होगा; परंतु हमारे आदरणीय ग्राहकों तथा मित्रोंने बहुत जोर दिया, तब हिंदू-संस्कृति-अङ्क प्रकाशित करनेका निश्चय किया गया। विषय-सूची बहुत लंबी बन गयी। काट-छाँट करनेपर जितने विषय रहे, उनपर लेख लिखवानेका प्रयत्न किया गया। परंतु उनमें भी बहुत-से विषय छूट गये। तथापि 'कल्याण'के प्रेमी विद्वान् महानुभावोंने परिश्रम करके जो लेख लिखे, वे बहुत ही उत्तम और मनन करने योग्य हैं। इस दृष्टिसे यह अङ्क हमारी तुच्छ बुद्धिके अनुसार अधूरा होनेपर भी बहुत उपादेय हो गया है। पाठकोंको कहाँतक सन्तोषप्रद होगा, यह तो उनके पढ़नेपर ही पता लगेगा।

इस अङ्कमें ऐसे बहुत-से विषयोंपर लेख प्रकाशित हुए हैं, जिनका सम्पादकोंको पूरा ज्ञान नहीं है। साथ ही लेखकोंने भी अपने-अपने ज्ञान, दृष्टिकोण तथा मतके अनुसार ही उनपर विवेचन किया है। ऐसी अवस्थामें लेखोंमें प्रकाशित मतके लिये लेखक महानुभाव ही उत्तरदायी हैं। किन्हींको कोई सन्देह हो तो लेखक महोदयोंसे ही पूछना चाहिये।

हमारे परम आदरणीय संत-महात्माओं, आचार्यों, विद्वानों, कवियों तथा सम्माननीय अधिकारियोंने कृपापूर्वक लेख, कविता, सन्देश आदि भेजकर जो हमारा उपकार किया है, इसके लिये हम हृदयसे उनके कृतज्ञ हैं। लेख इतने अधिक आ गये कि सबका प्रकाशित करना असम्भव हो गया; इससे बहुत-से लेख प्रकाशित नहीं हो सके हैं। बहुत-से अधूरे तथा बहुत-सा अंश छोड़कर प्रकाशित किये गये हैं। इसके लिये हम हाथ जोड़कर सब महानुभावोंसे क्षमा चाहते हैं। लेखक महोदय हमारी विवशता समझकर क्षमा करेंगे। लेखोंके सम्पादन और मुद्रणमें कहीं कोई भूल हो गयी हो तो लेखक महोदय कृपया क्षमा करें।

इस अङ्कके लिये सामग्री एकत्र करने, लेख लिखने-लिखवाने, चित्रादि संग्रह करने, छायाचित्र उतरवाकर भेजनेमें और चित्रोंके ब्लाक बनाकर प्रकाशित करनेकी अनुमति देने आदिमें हमें अपने बहुत-से कृपालु महानुभावोंसे तथा संस्थाओंसे बड़ी सहायता मिली है। इनमें महामहोपाध्याय डा० श्रीगोपीनाथजी कविराज, एम्० ए०, डी० लिट्०; श्रीवासुदेवशरणजी अग्रवाल, एम्० ए०, डी० लिट्०; श्रीभगवतीप्रसादसिंहजी, डिप्टी कलक्टर; श्रीशार[illegible] प्रसादजी, मंत्री, मानस-संघ; स्वामीजी कृष्णानन्दजी महारा[illegible] पं० श्रीरामगोविन्दजी त्रिवेदी, पं० श्रीगङ्गाशङ्करजी मिश्र, एम्० ए०; पं० श्रीदुर्गादत्तजी त्रिपाठी, डा० इन्द्रसेनजी, पं० श्रीवा[illegible] देवजी उपाध्याय, एम्० ए०; डा० श्रीरघुवीर, एम्० ए०, [illegible] एच्० डी०, डी० लिट्० एट् फिल्; श्रीशिवशरणजी, [illegible] श्रीनीरजाकान्त चौधुरी देवशर्मा; श्रीविष्णुहरि वडेर, एम्० ए० एल-एल्० बी०; पं० श्रीरघुनाथजी शर्मा, बैंकोक (स्याम); पुज[illegible] श्रीशोभानाथजी, श्रीचमनलालजी और पं० श्रीहनूमान्जी श[illegible] भारतीय पुरातत्त्व-विभाग कोचीन-त्रिवाङ्कुर-सरकार, रे[illegible] बोर्ड और मानस-संघ, सतनाके नाम उल्लेखनीय हैं। [illegible] सहायताके लिये हम उनके हृदयसे कृतज्ञ हैं।

कुछ लेख विभिन्न मासिक तथा साप्ताहिक पत्रोंसे [illegible] गये हैं, इसके लिये हम उनके सम्पादकों और सञ्चालक[illegible] प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करते हैं।

सम्पादन-विभागके मित्रोंमें सम्मान्य पण्डित श्रीलक्ष्म[illegible] नारायणजी गर्दे, पाण्डेय श्रीरामनारायणदत्तजी शास्त्री, श्रीसुदर[illegible] सिंहजी, श्रीगौरीशङ्करजी द्विवेदी, श्रीशिवनाथजी दुबे, श्रीमाध[illegible] शरणजी एम्० ए०, एल्-एल्० बी०, श्रीरामलालजी [illegible] ए०, श्रीदुलीचन्द दुजारी आदि सभी सहयोगियों [illegible] मित्रोंने बड़ी तत्परतासे काम किया; इसीके फलस्वर[illegible] इतना सुन्दर अङ्क निकल सका है। अपने इन साथियों [illegible] धन्यवाद देकर हम उनके निर्मल प्रेममें बाधा [illegible] डालना चाहते।

बार-बार नुकसानकी बात सुनाकर हम अपने पाठकों [illegible] दुखी नहीं करना चाहते। परंतु इस बार कई कारणोंसे ह[illegible] पहलेके अनुमानसे बहुत ही अधिक नुकसान रह गया है [illegible] यह केवल सूचनामात्र है।

अन्तमें इस अङ्कमें रही हुई त्रुटियोंके लिये हम [illegible] क्षमा चाहते हैं और आशा करते हैं कि हमारे पाठक [illegible] अङ्कसे हिंदू-संस्कृतिके महान्, निर्मल, पवित्र, सर्वसुखद और कल्याणप्रद रूपका किंचित् आभास पाकर अ[illegible] कार्यक्रम निश्चय करेंगे और अपने जीवनको हिंदू-संस्कृ[illegible] परम-लक्ष्य श्रीभगवान्के विशेष समीप ले जायँगे।

सम्पादक { हनुमानप्रसाद पोद्दार
चिम्मनलाल गोस्वाम[illegible] }

अवगाहन कर रही हैं। इस चित्रमें हिंदू-संस्कृतिके प्रधान चिह्न गो, वृषभ, शङ्ख, कमल और प्रणव अङ्कित हैं। नीचे गन्धर्वोंका हरियश-कीर्तन चित्रित है।

**हिंदू-संस्कृतिमें ऋषि-आश्रम**—(रंगीन) पृष्ठ १—ऋषि और ऋषि-बालक यज्ञ-अध्ययनमें लगे हैं। पशु-पक्षी निर्भय विचर रहे हैं।

**श्रीराधाकृष्ण-दर्पण-दर्शन**—पृष्ठ २४—यह अत्यन्त सुन्दर कलापूर्ण पहाड़ी चित्र है। सामने खुली छत-पर पचीकारीके कामकी चौकीपर कीमखावका मसनद-तकिया लगा है। दो सखियाँ माला गूँथ रही हैं। फव्वारा चल रहा है। नीचे दूरपर पहाड़ोंके बीचमें सुन्दर कमलोंका सरोवर है। किनारेपर फूलोंसे लदे वृक्ष हैं और सामने सारस-पंक्ति विहार कर रही है। श्रीराधा-कृष्ण बड़ी तन्मयताके साथ दर्पणमें छवि देख रहे हैं। श्रीराधाकृष्णकी प्रसन्नता और तन्मयताका भाव बहुत ही आकर्षक है।

**श्रीराधाकृष्णकी मुरली-लीला**—पृष्ठ २५—यह भी पहाड़ी चित्रशैलीका अति सुन्दर चित्र है। चारों ओर नक्काशीका कार्य है। श्रीराधाकृष्णका भावसौन्दर्य बड़ा ही मनोहर और दर्शनीय है।

**श्रीव्रजेन्द्रनन्दन श्रीकृष्ण और शरत्-पूर्णिमा (रासलीला)**—(रंगीन) पृष्ठ ५६—ये दोनों नाथद्वाराकी कलमके बहुत सुन्दर सुनहरे चित्र हैं।

**श्रीराम-लक्ष्मण-सीतासे भरत एवं माताओंका मिलन**—पृष्ठ ८१—चित्रकूटके मिलनका सुन्दर दृश्य है।

**वाल्मीकि-आश्रममें नारद**—पृष्ठ ८१—देवर्षि श्रीनारद-जी महर्षि वाल्मीकिजीसे बातचीत कर रहे हैं। पर्वत, वृक्षावली, कुटियां आदिका दृश्य बड़ा ही मनोहर है।

**उमा-महेश्वर**—पृष्ठ २२५—यह हाथीदाँतकी बहुत ही सुन्दर मूर्ति है। त्रिवाङ्कुर स्टेटके पुरातत्त्व-विभागके अध्यक्ष श्री टी० ए० गोपीनाथ रावने एक Elements of Hindu Iconography नामक विशद ग्रन्थ तीन भागोंमें लिखा है। इसमें शास्त्रीय बहुत-से हिंदू-देवमूर्तियोंके प्रकारभेदका बड़ा ही विशद वर्णन है। इससे पता लगता है मूर्तियाँ मनमानी नहीं बनतीं। उनके सहस्रों शास्त्रीय भेद बहुत ही महत्त्वके हैं! इन्हीं शास्त्रीय वर्णनोंके अनुसार विभिन्न देव-मूर्तियाँ बनायी जाती थीं। इस अङ्कमें इस 'उमा-महेश्वर'की मूर्तिके अतिरिक्त त्रिवाङ्कुर-कोचीन-सरकारके सौजन्यसे प्रकाशित जितनी मूर्तियोंके चित्र हैं, वे सभी इसी प्रकारकी शास्त्रीय मूर्तियाँ हैं।

**माखनलीला**—पृष्ठ ३३६—पहाड़ी (बसौली) चित्रशैली-का सुन्दर चित्र है। श्रीकृष्णका सखा ग्वालबालक ऊखलपर चढ़ा है, उसके कन्धोंपर चढ़े श्रीकृष्ण छींकेपर रक्खी मटकीसे माखन निकाल रहे हैं। दूसरे सखा और बंदरके हाथमें श्रीकृष्णके दिये हुए माखनके लौंदे हैं। गोपाङ्गनाने इस आनन्दका आस्वादन करनेके लिये मथानी छोड़कर अपने मुँहको छिपा रक्खा है।

**दानलीला**—पृष्ठ ३३९—श्रीकृष्ण और उनके सखा नाना प्रकारकी भावभङ्गिमासे दूध-दहीका दान ले रहे हैं।

**शक्ति-शक्तिमान्‌का प्रेमस्वरूप**—(सुनहरा) पृष्ठ ४४०—कलाकी दृष्टिसे यह चित्र बहुत ही सुन्दर है।

**सृजन-पालन-संहार**—(रंगीन) पृष्ठ ५१३—एक ही भगवान्‌के तीन स्वरूप सनातन धर्ममें माने गये हैं। ब्रह्माके रूपसे वे जगत्‌का तथा विविध योनियोंका सृजन करते हैं, विष्णुके रूपसे जल, वायु, अन्न, ओषधि आदिके द्वारा भाँति-भाँतिसे उनका पालन करते हैं और रुद्र (महादेव) के रूपसे उनका विविध रोगों, लड़ाइयों, अग्नि-जलादिके द्वारा संहार करते हैं।

**श्रीराधाकृष्णका वर्षाविहार**—पृष्ठ ७१२—वनमें वर्षासे बचनेके लिये श्रीराधाकृष्ण दोनों कामरीकी एक घूघी तानकर उसमें छिप जाते हैं। ग्वाल-बाल भी पेड़के खोडलमें छिप गये हैं। सामने एक सखी उन्हें देख रही है। ऊपर मेघोंसे भरा हुआ आकाश है, जिसमें बकपंक्ति उड़ रही है। प्रकृति और मानवके भावोंका उत्तम सामञ्जस्य इस चित्रमें है।

**श्रीकृष्णका गौ चराकर लौटना**—पृष्ठ ७१२—सन्ध्या—गोधूलिके समय वनसे लौट रहे हैं। इसमें श्रीकृष्ण, उनके सखा और गायोंके भाव देखने योग्य हैं। दिनभर प्रतीक्षामें बिताकर व्रजनारियाँ बड़ी उमंगसे फूल बरसाकर इन दिव्य गोपाल-का स्वागत कर रही हैं। यह चित्र बोस्टन-संग्रहालयमें सुरक्षित है। डाक्टर कुमारस्वामीने रंगोंमें इसे प्रकाशित किया था।

**श्रीकृष्णका दावानल-पान**—पृष्ठ ७१३—यह बसौली शैलीका चित्र है। यह शैली अपने चटकीले रंगोंके कारण बहुत विख्यात है।

**पुण्यदानसे नरकके प्राणियोंकी मुक्ति**—पृष्ठ १९३—महान् पुण्यात्मा महाराजा विपश्चित्‌को मरनेपर किसी साधारण पापके कारण नरकके मार्गसे ले जाया गया। वे जब नरकोंके समीप होकर आगे बढ़े तो नरक-यन्त्रणासे पीड़ित प्राणियोंको बड़ी शान्ति मिली। इसका कारण पूछनेपर उन्हें बतलाया गया कि 'आपके पुण्यमय शरीरसे छूकर बहनेवाली वायुमें इतना प्रभाव है कि उसके लगनेसे इन प्राणियोंकी यातना मिट गयी है। आपके दर्शनसे यमलोकके यन्त्र, शस्त्र, अग्नि आदि सब कोमल हो गये हैं।' इसपर राजाने कहा कि 'जब मेरे कारण इन पीड़ित प्राणियोंको सुख मिलता है, तब मैं यहाँ नरकमें ही रहूँगा।' अन्तमें स्वयं धर्मराज और इन्द्र वहाँ आये। उदारहृदय राजाने अपना सारा पुण्य नरकके प्राणियोंको अर्पण कर दिया। सब नरकके प्राणी नरकसे मुक्त हो गये। राजाको भी इस त्यागरूप पुण्यसे परमात्माकी प्राप्ति हो गयी। इसका विस्तृत इतिहास मार्कण्डेयपुराणमें है।

श्रीहरिः

# हिंदूकी कामना और प्रार्थना

कबहुँक हौं यहि रहनि रहौंगो ।

श्रीरघुनाथ कृपालु कृपातें संत सुभाव गहौंगो ॥

जथालाभ संतोष सदा, काहू सों कछु न चहौंगो ।

पर हित निरत निरंतर मन क्रम बचन नेम निबहौंगो ॥

परुष बचन अति दुसह श्रवन सुनि तेहिं पावक न दहौंगो ।

बिगत मान सम सीतल मन पर गुन नहिं दोष कहौंगो ॥

परिहरि देह जनित चिंता, दुख सुख समबुद्धि सहौंगो ।

तुलसिदास प्रभु यहि पथ रहि अबिचल हरि भगति लहौंगो॥

—तुलसीदासजी

# कल्याणके नियम

उद्देश्य—भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, धर्म और सदाचार-समन्वित लेखोंद्वारा जनताको कल्याणके पथपर पहुँचानेका यत्न करना इसका उद्देश्य है।

## नियम

( १ ) भगवद्भक्ति, भक्तचरित, ज्ञान, वैराग्यादि ईश्वर-परक कल्याणमार्गमें सहायक, अध्यात्मविषयक, व्यक्तिगत आक्षेपरहित लेखोंके अतिरिक्त अन्य विषयोंके लेख भेजनेका कोई सज्जन कष्ट न करें। लेखोंको घटाने-बढ़ाने और छापने अथवा न छापनेका अधिकार सम्पादकको है। अमुद्रित लेख बिना माँगे लौटाये नहीं जाते। **लेखोंमें प्रकाशित मतके लिये सम्पादक उत्तरदाता नहीं हैं।**

( २ ) इसका डाकव्यय और विशेषाङ्कसहित अग्रिम वार्षिक मूल्य भारतवर्षमें ७॥) और भारतवर्षसे बाहरके लिये १०) ( १५ शिलिंग ) नियत है। **बिना अग्रिम मूल्य प्राप्त हुए पत्र प्रायः नहीं भेजा जाता।**

( ३ ) 'कल्याण'का नया वर्ष जनवरीसे आरम्भ होकर दिसम्बरमें समाप्त होता है, अतः ग्राहक जनवरीसे ही बनाये जाते हैं। वर्षके किसी भी महीनेमें ग्राहक बनाये जा सकते हैं, किन्तु जनवरीके अङ्कके बाद निकले हुए तबके सब अङ्क उन्हें लेने होंगे। 'कल्याण'के बीचके किसी अङ्कसे ग्राहक नहीं बनाये जाते; छः या तीन महीनेके लिये भी ग्राहक नहीं बनाये जाते।

( ४ ) **इसमें व्यवसायियोंके विज्ञापन किसी भी दरमें प्रकाशित नहीं किये जाते।**

( ५ ) कार्यालयसे 'कल्याण' दो-तीन बार जाँच करके प्रत्येक ग्राहकके नामसे भेजा जाता है। यदि किसी मासका अङ्क समयपर न पहुँचे तो अपने डाकघरसे लिखा-पढ़ी करनी चाहिये। वहाँसे जो उत्तर मिले, वह हमें भेज देना चाहिये। डाकघरका जवाब शिकायती पत्रके साथ न आनेसे दूसरी प्रति बिना मूल्य मिलनेमें अड़चन हो सकती है।

( ६ ) पता बदलनेकी सूचना कम-से-कम १५ दिन पहले कार्यालयमें पहुँच जानी चाहिये। **लिखते समय ग्राहक-संख्या, पुराना और नया नाम, पता साफ-साफ लिखना चाहिये।** महीने-दो-महीनोंके लिये पता बदलवाना हो तो अपने पोस्टमास्टरको ही लिखकर प्रबन्ध कर लेना चाहिये। पता बदलनेकी सूचना न मिलनेपर अङ्क पुराने पतेसे चले जानेकी अवस्थामें दूसरी प्रति बिना मूल्य न भेजी जा सकेगी।

( ७ ) जनवरीसे बननेवाले ग्राहकोंको रंग-बिरंगे चित्रोंवाला जनवरीका अङ्क ( चालू वर्षका विशेषाङ्क ) दिया जायगा। विशेषाङ्क जनवरीका ही तथा वर्षका पहला अङ्क होगा। फरवरीसे दिसम्बरतक महीने-महीने नये अङ्क मिला करेंगे।

( ८ ) सात आना एक साधारण संख्याका मूल्य मिलनेपर नमूना भेजा जाता है; ग्राहक बननेपर वह अङ्क न लें तो सात आना बाद दिया जा सकता है।

## आवश्यक सूचनाएँ

( ९ ) 'कल्याण'में किसी प्रकारका कमीशन या 'कल्याण'की किसीको एजेन्सी देनेका नियम नहीं है।

( १० ) पुरानी फाइलें तथा विशेषाङ्क कम या रियायती मूल्यमें नहीं दिये जाते।

( ११ ) ग्राहकोंको अपना नाम-पता स्पष्ट लिखनेके साथ-साथ ग्राहक-संख्या अवश्य लिखनी चाहिये। पत्रमें आवश्यकताका उल्लेख सर्वप्रथम करना चाहिये।

( १२ ) पत्रके उत्तरके लिये जवाबी कार्ड या टिकट भेजना आवश्यक है। एक बातके लिये दुबारा पत्र देना हो तो उसमें पिछले पत्रकी तिथि तथा विषय भी देना चाहिये।

( १३ ) **ग्राहकोंको चंदा मनीआर्डरद्वारा भेजना चाहिये।** वी० पी० से अङ्क बहुत देरसे जा पाते हैं।

( १४ ) प्रेस-विभाग और कल्याण-विभागको अलग-अलग समझकर अलग-अलग पत्र-व्यवहार करना और रुपया आदि भेजना चाहिये। 'कल्याण'के साथ पुस्तकें और चित्र नहीं भेजे जा सकते। प्रेससे १) से कमकी वी० पी० प्रायः नहीं भेजी जाती।

( १५ ) चालू वर्षके विशेषाङ्कके बदले पिछले वर्षोंके विशेषाङ्क नहीं दिये जाते।

( १६ ) **मनीआर्डरके कूपनपर रुपयोंकी तादाद, रुपये भेजनेका मतलब, ग्राहक-नम्बर ( नये ग्राहक हों तो 'नया' लिखें ), पूरा पता आदि सब बातें साफ-साफ लिखनी चाहिये।**

( १७ ) प्रबन्ध-सम्बन्धी पत्र, ग्राहक होनेकी सूचना, मनीआर्डर आदि व्यवस्थापक "कल्याण" गोरखपुरके नामसे और सम्पादकसे सम्बन्ध रखनेवाले पत्रादि सम्पादक "कल्याण" गोरखपुरके नामसे भेजने चाहिये।

( १८ ) स्वयं आकर ले जाने या एक साथ एकसे अधिक अङ्क रजिस्ट्रीसे या रेलसे मँगानेवालोंसे चंदा कम नहीं लिया जाता।

---

नोट—सादी चिट्ठी या रजिस्ट्रीमें रुपये कभी नहीं भेजने चाहिये। ऐसा करना कानून-विरुद्ध है।

हरे राम हरे राम राम राम हरे हरे। हरे कृष्ण हरे कृष्ण कृष्ण कृष्ण हरे हरे ॥
जयति शिवा-शिव जानकि-राम। जय रघुनन्दन जय सियाराम ॥
रघुपति राघव राजा राम। पतितपावन सीताराम ॥

## विषय-सूची

कल्याण, सौर फाल्गुन, फरवरी सन् १९५०



### चित्र-सूची




वार्षिक मूल्य भारतमें ७॥) विदेशमें १०) ( १५ शिलिङ्ग )


जय पावक रवि चन्द्र जयति जय। सत् चित् आनँद भूमा जय जय ॥
जय जय विश्वरूप हरि जय। जयहर अखिलात्मन् जय जय ॥
जय विराट जय जगत्पते। गौरीपति जय रमापते ॥


साधारण प्रति भारतमें ।≋) विदेशमें ॥-) (१० पेंस)

सम्पादक—हनुमानप्रसाद पोद्दार, चिम्मनलाल गोस्वामी एम्० ए०, शास्त्री
मुद्रक-प्रकाशक—घनश्यामदास जालान, गीताप्रेस, गोरखपुर

यज्ञ-रक्षा

श्रीराम-लक्ष्मणद्वारा विश्वामित्रके यज्ञकी रक्षा

# श्रीभारत-सावित्री

( लेखक—स्वामी श्रीशङ्करतीर्थजी महाराज )

'श्रीमहाभारत'के स्वर्गारोहणपर्वका अन्तिम श्लोकचतुष्टय 'भारत-सावित्री' नामसे प्रसिद्ध है। जिस प्रकार वेदोंका सार श्रीसावित्री है, उसी प्रकार पञ्चम वेदस्वरूप 'महाभारत'का सार श्रीभारत-सावित्री है। जिस प्रकार श्रीसावित्री नित्य ही उपास्या है, उसी प्रकार श्रीभारत-सावित्री नित्य अनुसरणीया है। जिस प्रकार अगम तथा अनन्त शब्दसागरकी सारभूता श्रीसावित्री वेदचतुष्टयरूपमें परिणत हुई है, उसी प्रकार आख्यानों तथा उपाख्यानोंसे पल्लवित एवं सुशोभित होकर श्रीभारत-सावित्री भी महाभारतरूप कल्पवृक्षमें परिणत हुई है। लक्षश्लोकात्मक महाभारतका पारायण करनेका सौभाग्य बहुतोंको नहीं होता, परंतु इस श्लोकचतुष्टयका पाठ करके तथा इसके अर्थानुसन्धानसे अनायास ही श्रीभारतपारायणका फल कोई भी आस्तिक बुद्धिशाली प्राप्त कर सकता है। इस कारण व्याख्या-सहित श्रीभारत-सावित्रीरूप उपहार 'कल्याण'के पाठकोंको भेंट किया जाता है।

## प्रथम श्लोक

मातापितृसहस्राणि पुत्रदारशतानि च।
संसारेष्वनुभूतानि यान्ति यास्यन्ति चापरे॥

अनादि कर्मफलसे जीव संसारमें गमनागमन करते हैं। संसार-परम्परासे कर्मचक्रके आवर्तनके कारण जीव हजारों पिता-माता तथा सौ-सौ स्त्री-पुत्रोंका साक्षात्कार लाभ करके दुश्छेद्य ममतासम्बन्ध स्थापित करते हैं। इसी रीतिसे बहुतेरे माता तथा पिता, स्त्री तथा पुत्र प्राणीने पाये थे; परंतु अतीत संसार-प्रवाहमें वे सब बह गये, आज भी बहे जाते हैं तथा जबतक ज्ञानदृष्टिके उन्मीलनसे संसारमोह नष्ट न होगा, तबतक इसी तरहसे बहते ही जायँगे।

## द्वितीय श्लोक

हर्षस्थानसहस्राणि भयस्थानशतानि च।
दिवसे दिवसे मूढमाविशन्ति न पण्डितम्॥

इस संसारमें अगणित आनन्दजनक घटनाएँ तथा अनन्त भीतिप्रद अवस्थाएँ नित्य ही उपस्थित होती हैं। जो लोग संसार-मोहसे विमूढ़ हैं, वे ही ऐसे आनन्दसे उत्फुल्ल तथा आतङ्कसे अभिभूत होते हैं। विचारोज्ज्वल-बुद्धिसम्पन्न पण्डित-लोग उस हर्ष एवं भीतिसे आविष्ट नहीं होते।

## तृतीय श्लोक

ऊर्ध्वबाहुर्विरौम्येष न च कश्चिच्छृणोति मे।
धर्मादर्थश्च कामश्च स किमर्थं न सेव्यते॥

मैं हाथ उठाकर जोरसे पुकारकर कह रहा हूँ; पर हा! कैसा आश्चर्य है कि कोई भी मेरी बात नहीं सुनता! मैं कहता हूँ कि एक धर्माचरणसे ही अर्थ तथा काम प्राप्त हो सकते हैं। इस प्रकारके फल देनेवाले धर्मका मनुष्य क्यों नहीं सेवन करता?

## चतुर्थ श्लोक

न जातु कामान्न भयान्न लोभाद्
धर्मं त्यजेज्जीवितस्यापि हेतोः।
नित्यो धर्मः सुखदुःखे त्वनित्ये
जीवो नित्यो हेतुरस्य त्वनित्यः॥

काम, भय, लोभ तथा प्राणरक्षाके हेतु भी कदापि धर्म-त्याग नहीं करना चाहिये; क्योंकि धर्म जीवकी शाश्वत सम्पदा है और सुख तथा दुःख आने-जानेवाले—अनित्य हैं। जीव नित्य पदार्थ है; परंतु इस जीवत्वलाभके उपकरण अथवा काम, भय तथा लोभके कारणसमूह अनित्य हैं। जिन देहोंको धारण करके प्राणी बड़े हुए हैं, जिन उद्दीपनाओं—काम, भय तथा लोभसे कभी भीत तथा कभी लुब्ध होते हैं, कभी हिताहित-विचाररहित हो जाते हैं, वे सब नहीं रहेंगे। सामयिक उद्दीपना-से जीवको धर्मपथसे भ्रष्ट करके वे सब अपना-अपना रास्ता लेंगे। परंतु जीवका अविनश्वर आत्मा रह जायगा तथा सुख-दुःखके नित्य सहचर धर्म तथा अधर्म जीवके साथ रहेंगे। परलोकके मार्गसे जिस समय जीव निःसङ्ग—एकाकी चलेगा, उस समय जो उसकी क्षुधाको अन्नरूपसे तथा पिपासाको जलरूपसे शान्त करेगा और पिता, माता, स्त्री, पुत्र, कन्या, बन्धु-बान्धव, आत्मीयोंके मिलनसे प्राप्त आनन्दभोगमें अभ्यस्त जीव जिस समय इन सबकी वियोगयन्त्रणासे अत्यन्त व्याकुल होगा, उस समय जो उसको शान्ति देगा, अनाथोंके नाथ उस 'धर्म'का सामयिक मोहवश कदापि परित्याग न करना चाहिये—

'न हि धर्मात्परः कश्चित्।'

## फलश्रुति

इमां भारतसावित्रीं प्रातरुत्थाय यः पठेत्।
स भारतफलं प्राप्य परं ब्रह्माधिगच्छति॥

जो मनुष्य प्रातः उठकर इस भारत-सावित्रीका पाठ करता

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते । पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥

एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः ।
स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः ॥
(मनुस्मृति २ । २०)


वर्ष २४ } गोरखपुर, सौर फाल्गुन २००६, फरवरी १९५० { संख्या २ पूर्ण संख्या २७९


# विश्वामित्रके यज्ञकी रक्षा

ठाढ़े यज्ञमंडप द्वार ।
राम-लक्ष्मण दोउ कौसिक यज्ञके रखवार ॥
हाथ सर-धनु पीठ तरकस वीर-वेस उदार ।
यज्ञपूरुष, यज्ञपूजित, यज्ञ-राखनहार ॥
होम निर्भय करत मुनिगन वेद-मन्त्र उचार ॥
लहत जीवन-लाह रघुपति रम्य रूप निहार ॥
विघ्न असुरनको कहा प्रभु-शक्ति अमित अपार ।
लोक-लीला करत हरि धरि भक्तहित अवतार ॥
—'राम'

# उपनिषदोंकी सूक्तियाँ

ॐ ईशा वास्यमिदꣳ सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम्॥
( ईश० १ )

अखिल ब्रह्माण्डमें यह जो कुछ भी जड-चेतनरूप जगत् है, वह सब ईश्वरसे व्याप्त है; इसलिये हे शिष्य ! तू त्याग-पूर्वक इसे उपभोग कर, किसीके भी धनको लेनेकी इच्छा न कर।

कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः।
एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे॥
( ईश० २ )

इस लोकमें (ईश्वर-पूजार्थ) कर्म करता हुआ ही सौ वर्षोंतक जीनेकी इच्छा करे; इस प्रकार त्यागभावसे ईश्वरार्थ किये जानेवाले कर्म तुझ मनुष्यके लिये हैं, अन्यथा (अन्य मार्ग) नहीं। ऐसा करनेसे मनुष्य कर्मसे लिप्त नहीं होता।

तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः।
( ईश० ७ )

एकत्व देखनेवालेको मोह और शोक कहाँ ?

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः॥
( ईश० ५ )

वह चलता है, वह नहीं चलता; वह दूर है और पास भी है; वह इस सबके भीतर है और वही इस सबके बाहर है।

यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति।
सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते॥
( ईश० ६ )

जो सब प्राणियोंको आत्मामें ही देखता है और सब प्राणियोंमें आत्माको देखता है, वह इस सम्यग् दृष्टिके कारण किसीसे भी घृणा नहीं करता।

प्रतिबोधविदितं मतममृतत्वं हि विन्दते।
आत्मना विन्दते वीर्यं विद्यया विन्दतेऽमृतम्॥
( केन० २ । ४ )

बुद्धिकी समस्त वृत्तियोंके साक्षीरूपमें जिसने ब्रह्मको जान लिया है, वह अमृतरूप मोक्षको प्राप्त होता है, समाहित मनसे ज्ञानप्राप्तिका सामर्थ्यलाभ करता है और उस विद्या ( ज्ञान ) से अमृतत्वको प्राप्त करता है।

इह चेदवेदीदथ सत्यमस्ति
न चेदिहावेदीन्महती विनष्टिः।
( केन० २ । ५ )

इस जीवनको पाकर भी जिसने आत्माका साक्षात्कार नहीं किया, वह आत्मघाती है।

न वित्तेन तर्पणीयो मनुष्यः। ( कठ० १ । १ । २७ )

धनसे मनुष्य कभी तृप्त होनेवाला नहीं है।

अविद्यायामन्तरे वर्तमानाः
स्वयं धीराः पण्डितंमन्यमानाः।
दन्द्रम्यमाणाः परियन्ति मूढा
अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः॥
( कठ० १ । २ । ५ )

अविद्यामें स्थित होकर भी अपनेको धीर एवं पण्डित माननेवाले मूढ़लोग नाना योनियोंमें भ्रमण करते हुए उसी प्रकार भटकते और ठोकरें खाते हैं, जैसे अन्धे मनुष्यके द्वारा ले जाये जानेवाले अन्धे।

न साम्परायः प्रतिभाति बालं
प्रमाद्यन्तं वित्तमोहेन मूढम्।
अयं लोको नास्ति पर इति मानी
पुनः पुनर्वशमापद्यते मे॥
( कठ० १ । २ । ६ )

धनके मोहसे मूढ़ हुए प्रमादी अज्ञानीको परलोक नहीं सूझता। यह प्रत्यक्ष दीखनेवाला लोक ही सत्य है, इसके सिवा दूसरा कोई भी लोक सत्य नहीं है—यों माननेवाला अभिमानी मनुष्य बारंबार मेरे ( यमराजके ) वशमें आता है।

एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म एतद्ध्येवाक्षरं परम्।
एतद्ध्येवाक्षरं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत्॥
( कठ० १ । २ । १६ )

यह अक्षर ही तो ब्रह्म है, और यह अक्षर ही परब्रह्म है। इस अक्षरको जानकर जो जिस वस्तुकी इच्छा करता है, उसे वही वस्तु प्राप्त हो जाती है।

न जायते म्रियते वा विपश्चि-
न्नायं कुतश्चिन्न बभूव कश्चित्।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो
न हन्यते हन्यमाने शरीरे॥
( कठ० १ । २ । १८ )

नित्य चैतन्यरूप आत्मा न उत्पन्न होता है न मरता है। न यह किसीसे हुआ है और न इससे कोई हुआ है—अर्थात् इसका कारण या कार्य नहीं है। यह अजन्मा है, नित्य है,

है, वह महाभारत-पारायणका समग्र फल प्राप्त करके परब्रह्मको लाभ कर लेता है।

जन्म-जन्मान्तरकी धारावाहिक संसारमत्तता दूरीभूत करनेके लिये श्रीभारत-सावित्रीने प्रथम तथा द्वितीय श्लोकोंसे वैराग्यका उपदेश किया है। तृतीय श्लोकसे धर्माचरणके अभ्यासका उपदेश दिया है और चतुर्थ श्लोकसे अनित्य संसार, अनित्य सम्बन्ध, अनित्य सुख-दुःख तथा अनित्य भीतिका परित्याग करनेका उपदेश किया है। धर्म नित्य वस्तु है, नित्यप्रति इस नित्यधर्मके किसी भी प्रकार साधनाभ्याससे समय व्यतीत करना चाहिये। निरन्तर साधनसे प्रसन्न होकर वह धर्म अपना छद्मवेश त्यागकर 'तुम और मैं' इस व्यवधानका नाश करके परम धर्मरूपसे प्रकट होगा और जीवका चिरविफल जन्म तथा जीवन सफल हो जायगा—

'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः।'
'अद्यैव कुरु यच्छ्रेयो वृद्धः सन् किं करिष्यसि।
स्वगात्राण्यपि भाराय भवन्ति हि विपर्यये॥'

( सिद्धान्त )

## हिंदू

( रचयिता—पाण्डेय श्रीरामनारायणदत्तजी शास्त्री 'राम' )

( १ )

शीश जगदीशके जो संमुख झुकाता, जिसे
माताके समान गऊ माता, वह हिंदू है;
भ्राता-बहनोंका अपमान है असह्य जिसे,
प्रान देके आन जो बचाता, वह हिंदू है।
देह चुनवाता है दिवारमें स्वधर्म-हेतु—
पर परधर्ममें न आता, वह हिंदू है,
खंड-खंड भारत विलोक अति आरत जो,
भारत अखंड जिसे भाता, वह हिंदू है॥

( २ )

'हम परमात्माके अंश हैं सनातन' यों
बोध जिसमें है, नहीं भ्रान्तिकी भँवर है,
अनय-विरुद्ध भिड़नेको क्रुद्ध कालसे भी
युद्धमें समोद कसे रहता कमर है।
हाथ जोड़ता है नहीं, मुख मोड़ता है नहीं,
प्राण छोड़ता है, नहीं छोड़ता समर है,
वल्कल शरीर देता चीरके सदृश वीर—
हिंदू मरता है नहीं, हिंदू तो अमर है॥

( ३ )

कर्म-अनुसार होता जन्म है अनेक बार—
बात यह सत्य जानता जो, वह हिंदू है;
विधिमें, निषेधमें भी, भेद या अभेदमें भी,
वेदको प्रमान मानता जो, वह हिंदू है।
सत्ता परलोककी, महत्ता मान ईश्वरकी
धर्मकी ही हठ ठानता जो, वह हिंदू है;
मायामय जगके असार सपनेको छोड़
अपनेको पहचानता जो, वह हिंदू है॥

( ४ )

हिंदू वह, जो कि लघु भाईके भलाई हेतु
राज तज वनमें समोद चला जाता है,
हिंदू वह, जो कि प्राप्त राज्यको भी त्याज्य मान
भाईकी ही पादुकाको मस्तक चढ़ाता है।
हिंदू वह, भाँवरी दे काँवरी विठाके तात-
मातको भी साधभर काँधसे उठाता है;
हिंदू, जो पिताके लिये सकल सुखोंको त्याग
संयमकी आगमें जवानीको जलाता है॥

( ५ )

भूखे हुए बाघको शरीर सौंप हिंदू वीर
प्राण देके प्राण गऊ माताके बचाता है;
हिंदू मुसकाता मुग्ध उर्वशीको 'माता' कह
शाप सह लेता किंतु पाप न कमाता है।
हिंदू है दयालु इतना कि विश्व-प्राणियोंको
'वैश्वदेव' द्वारा अन्न-जल पहुँचाता है;
हिंदू है उदार इतना कि भयभीत देख
घाती शत्रुओंका भी सँघाती बन जाता है॥

ही सूक्ष्म और अविनाशी परब्रह्म है, उस समस्त प्राणियोंके परम कारणको ज्ञानीजन सर्वत्र परिपूर्ण देखते हैं।

इष्टापूर्तं मन्यमाना वरिष्ठं
नान्यच्छ्रेयो वेदयन्ते प्रमूढाः ।
नाकस्य पृष्ठे ते सुकृतेऽनुभूत्वे-
मं लोकं हीनतरं वा विशन्ति ॥
( मुण्डक० १ । २ । १० )

इष्ट ( यज्ञ-याग आदि ) और पूर्त ( कूप-उद्यानादिके निर्माण ) को श्रेष्ठ माननेवाले अत्यन्त मूढ़ मनुष्य उस सकाम कर्मके सिवा अन्य किसी वास्तविक श्रेयको नहीं जानते, वे पुण्यकर्मोंके फलस्वरूप स्वर्गके उच्चतम स्थानमें जाकर वहाँके भोगोंका अनुभव करके इस मनुष्यलोकमें अथवा इससे भी हीनतर लोक ( पशु आदि योनि ) में प्रवेश करते हैं।

दिव्यो ह्यमूर्तः पुरुषः सबाह्याभ्यन्तरो ह्यजः ।
अप्राणो ह्यमनाः शुभ्रो ह्यक्षरात्परतः परः ॥
( मुण्डक० २ । १ । २ )

अजन्मा, दिव्य, अमूर्त पुरुष बाहर और भीतर प्राण-रहित, मनरहित, शुद्ध, परम अक्षरसे भी परे है।

धनुर्गृहीत्वौपनिषदं महास्त्रं
शरं ह्युपासानिशितं सन्धयीत ।
आयम्य तद्भावगतेन चेतसा
लक्ष्यं तदेवाक्षरं सोम्य विद्धि ॥
( मुण्डक० २ । २ । ३ )

उपनिषद्में वर्णित प्रणवरूप महान् अस्त्र धनुषको लेकर, उसपर उपासनासे तीव्र किया हुआ बाण चढ़ाये और ब्रह्म-भावकी निष्ठावाले चित्तके द्वारा उसे खींचकर हे सौम्य ! उसी अक्षररूप लक्ष्यको वेधे।

प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते ।
अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत् ॥
( मुण्डक० २ । २ । ४ )

प्रणव—ॐकार धनुष है, बाण आत्मा है और बाणका लक्ष्य ब्रह्म कहा जाता है। जितेन्द्रिय पुरुषको उसे सावधानता-पूर्वक वेधना चाहिये और बाणके समान तन्मय हो जाना चाहिये।

सत्येन लभ्यस्तपसा ह्येष आत्मा
सम्यग्ज्ञानेन ब्रह्मचर्येण नित्यम् ।
अन्तःशरीरे ज्योतिर्मयो हि शुभ्रो
यं पश्यन्ति यतयः क्षीणदोषाः ॥
( मुण्डक० ३ । १ । ५ )

सत्य, तपस्या, यथार्थ ज्ञान तथा निरन्तर ब्रह्मचर्यका पालन करनेसे इस शरीरके भीतर ही हृदय-गुहामें परम निर्मल ज्योतिर्मय स्वयंप्रकाश परमात्माकी प्राप्ति हो सकती है, जिसे सम्पूर्ण दोषोंका नाश हो जानेपर यत्नशील यति ही देख पाते हैं।

सत्यमेव जयते नानृतं
सत्येन पन्था विततो देवयानः ।
येनाक्रमन्त्यृषयो ह्याप्तकामा
यत्र तत्सत्यस्य परमं निधानम् ॥
( मुण्डक० ३ । १ । ६ )

सत्यकी ही विजय होती है, असत्यकी नहीं। सत्य-धर्मसे ही ब्रह्मलोककी प्राप्तिका विस्तृत मार्ग—देवयान प्रकट होता है, जिसके द्वारा आप्तकाम महर्षिगण उस परमधाममें गमन करते हैं जहाँ वह सत्यका परम आश्रय परमात्मा अनावृतरूपसे स्थित है।

नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो
न मेधया न बहुना श्रुतेन ।
यमेवैष वृणुते तेन लभ्य-
स्तस्यैष आत्मा विवृणुते तनुं स्वाम् ॥
( मुण्डक० ३ । २ । ३ )

वे परमात्मा केवल प्रवचनसे—शास्त्रोंकी व्याख्या करनेसे, धारणावती बुद्धिसे या अधिक शास्त्रोंके अध्ययनसे भी नहीं प्राप्त होते। वे स्वयं ही दया करके जिसे अपना लेते हैं, उसीको इनकी प्राप्ति हो सकती है; उसके समक्ष वे अपने स्वरूपको अनावृत कर देते हैं।

यथा नद्यः स्यन्दमानाः समुद्रे-
ऽस्तं गच्छन्ति नामरूपे विहाय ।
तथा विद्वान्नामरूपाद्विमुक्तः
परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम् ॥
( मुण्डक० ३ । २ । ८ )

जिस प्रकार बहती हुई नदियाँ नाम-रूपको छोड़कर समुद्रमें मिलकर विलीन हो जाती हैं, उसी प्रकार अविद्याकृत नाम-रूपसे विमुक्त होकर विद्वान् परसे पर दिव्य पुरुषको प्राप्त होता है।

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया
समानं वृक्षं परिषस्वजाते ।
तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्य-
नश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ॥
( मुण्डक० ३ । १ । १ )

शाश्वत है और पुराण है; शरीरके मारे जानेपर भी यह मरता नहीं ।

आसीनो दूरं व्रजति शयानो याति सर्वतः ।
कस्तं मदामदं देवं मदन्यो ज्ञातुमर्हति ॥
(कठ० १ । २ । २१)

बैठा हुआ ही दूर चला जाता है, सोता हुआ सर्वत्र चला जाता है; ऐश्वर्य-मदसे उन्मत्त न होनेवाले उस देवको मेरे सिवा ( मुझ-जैसे आत्मज्ञ पुरुषोंके सिवा ) दूसरा कौन जान सकता है ? कोई नहीं ।

एष सर्वेषु भूतेषु गूढोत्मा न प्रकाशते ।
दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ॥
(कठ० १ । ३ । १२)

यह सबका आत्मरूप परम पुरुष परमात्मा समस्त प्राणियोंमें स्थित होकर भी मायाके पर्देमें छिपा रहनेके कारण प्रकाशमें नहीं आता। केवल सूक्ष्म तत्त्वोंको समझनेवाले पुरुषों-द्वारा ही वह अत्यन्त सूक्ष्म एवं तीक्ष्ण बुद्धिसे देखा जाता है ।

अग्निर्यथैको भुवनं प्रविष्टो
रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव ।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥
(कठ० २ । २ । ९)

जैसे समस्त ब्रह्माण्डमें प्रविष्ट हुआ एक ही अग्नि नाना रूपोंमें उनके समान रूपवाला ही हो रहा है, उसी प्रकार समस्त प्राणियोंका अन्तरात्मा ब्रह्म एक होकर भी नाना रूपोंमें उन्हीं-के-जैसे रूपवाला हो रहा है और उनके बाहर भी है ।

सूर्यो यथा सर्वलोकस्य चक्षु-
र्न लिप्यते चाक्षुषैर्बाह्यदोषैः ।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा
न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः ॥
(कठ० २ । २ । ११)

जैसे सब लोकोंका प्रकाशक सूर्य लोगोंके नेत्रोंके बाह्य दोषोंसे लिप्त नहीं होता, उसी प्रकार सब भूतोंका एक अन्तरात्मा परमेश्वर लोकोंके दुःखसे लिप्त नहीं होता; क्योंकि वह सबमें रहकर भी सबसे अलग है ।

न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं
नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः ।
तमेव भान्तमनुभाति सर्वं
तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ॥
(कठ० २ । २ । १५)

उस स्वप्रकाश परब्रह्मके समीप यह सूर्य नहीं प्रकाशित होता, चन्द्रमा और तारे भी नहीं प्रकाशित होते, बिजलियाँ भी नहीं चमकतीं; फिर यह लौकिक अग्नि तो कैसे प्रकाशित हो सकता है। उसके प्रकाशित होनेपर ही ( उसीके प्रकाशसे ) सब प्रकाशित होते हैं, उसके प्रकाशसे ही यह सब प्रकाशित हो रहा है ।

इन्द्रियेभ्यः परं मनो मनसः सत्त्वमुत्तमम् ।
सत्त्वादधि महानात्मा महतोऽव्यक्तमुत्तमम् ॥
अव्यक्तात्तु परः पुरुषो व्यापकोऽलिङ्ग एव च ।
यं ज्ञात्वा मुच्यते जन्तुरमृतत्वं च गच्छति ॥
(कठ० २ । ३ । ७-८)

इन्द्रियोंसे मन श्रेष्ठ है, मनसे व्यष्टि-बुद्धि श्रेष्ठ है, व्यष्टि-बुद्धिसे महान् आत्मा अर्थात् समष्टि-बुद्धि श्रेष्ठ है, समष्टि-बुद्धिसे अव्यक्त (मूल प्रकृति) उत्तम है; अव्यक्तसे श्रेष्ठ व्यापक और अलिङ्ग पुरुष है, जिसको जानकर जीव दुःखोंसे मुक्त होता तथा अमृतत्वरूप मोक्षको प्राप्त हो जाता है ।

यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा येऽस्य हृदि श्रिताः ।
अथ मर्त्योऽमृतो भवत्यत्र ब्रह्म समश्नुते ॥
(कठ० २ । ३ । १४)

जब इस विद्वान्के हृदयमें स्थित सब कामनाएँ नष्ट हो जाती हैं, तब यह मरणधर्मा मानव अमर हो जाता है और इसी शरीरमें ब्रह्मका अनुभव करता है ।

यदा सर्वे प्रभिद्यन्ते हृदयस्येह ग्रन्थयः ।
अथ मर्त्योऽमृतो भवत्येतावद्ध्यनुशासनम् ॥
(कठ० २ । ३ । १५)

जब यहाँ इस जीवनमें ही इस विद्वान्के हृदयकी ग्रन्थियाँ टूट जाती हैं, तब मरणधर्मा मनुष्य अमृतस्वरूप हो जाता है। इतना ही वेदका उपदेश है, अधिक नहीं ।

एष हि द्रष्टा स्प्रष्टा श्रोता घ्राता रसयिता मन्ता बोद्धा कर्ता विज्ञानात्मा पुरुषः स परेऽक्षर आत्मनि संप्रतिष्ठते ॥
(प्रश्न० ४ । ९)

यह जो देखनेवाला, छूनेवाला, सुननेवाला, सूँघनेवाला, स्वाद लेनेवाला, मनन करनेवाला, जाननेवाला तथा कर्म करनेवाला विज्ञानस्वरूप पुरुष है, वह भी अविनाशी परमात्मामें भलीभाँति स्थित है ।

नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मं
तदव्ययं यद्भूतयोनिं परिपश्यन्ति धीराः ।
(मुण्डक० १ । १ । ६)

वह जो नित्य, सर्वत्र व्यापक, सबमें फैला हुआ, बहुत

य आत्मापहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोको विजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसङ्कल्पः सोऽन्वेष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः । ( छान्दोग्य० ८ । ७ । १ )

जो आत्मा पापरहित, जरारहित, मृत्युरहित, शोकरहित, भूखरहित, प्यासरहित, सत्यकाम, सत्यसङ्कल्प है, उसे खोजना चाहिये, उसे जाननेकी इच्छा करनी चाहिये ।

असतो मा सद्गमय तमसो मा ज्योतिर्गमय मृत्योर्माऽमृतं गमयेति । ( बृहदा० १ । ३ । २८ )

असत्‌से मुझे सत्‌की ओर ले चलो, अँधेरेसे प्रकाशकी ओर ले चलो, मृत्युसे मुझे अमृतकी ओर ले चलो ।

तदेतत्प्रेयः पुत्रात्प्रेयो वित्तात्प्रेयोऽन्यस्मात्सर्वस्मादन्तरतरं यदयमात्मा । ( बृहदा० १ । ४ । ८ )

वह जो यह अन्तरतम आत्मा है, वह पुत्रसे भी अधिक प्रिय है, धनसे भी बढ़कर प्रिय है तथा अन्य सबसे भी अधिक प्रिय है ।

न वा अरे सर्वस्य कामाय सर्वं प्रियं भवत्यात्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति । आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यो मैत्रेय्यात्मनि खल्वरे दृष्टे श्रुते मते विज्ञात इदꣳसर्वं विदितम् ।

( बृहदा० २ । ४ । ५ )

अरी मैत्रेयी ! सबकी कामनाके लिये सब प्रिय नहीं होते, आत्माकी कामनाके लिये ही सब प्रिय होते हैं । अरे ! आत्माको देखना चाहिये, सुनना चाहिये, मनन करना चाहिये, ध्यान करना चाहिये । अरी मैत्रेयी ! आत्माके देखने, सुनने, मनन करने और जाननेसे यह सब जान लिया जाता है ।

यः सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्सर्वेभ्यो भूतेभ्योऽन्तरो यं सर्वाणि भूतानि न विदुर्यस्य सर्वाणि भूतानि शरीरं यः सर्वाणि भूतान्यन्तरो यमयत्येष त आत्मान्तर्याम्यमृतः ।

( बृहदा० ३ । ७ । १५ )

जो सब भूतोंमें स्थित होकर सब भूतोंके भीतर रहता है, जिसको सर्वभूत नहीं जानते, जिसका सम्पूर्ण भूत शरीर है, जो सब भूतोंके भीतर रहकर उन्हें नियममें रखता है, वह तेरा आत्मा अन्तर्यामी अमृत है ।

स वा अयमात्मा ब्रह्म विज्ञानमयो मनोमयः प्राणमयश्चक्षुर्मयः श्रोत्रमयः । यथाकारी यथाचारी तथा भवति साधुकारी साधुर्भवति पापकारी पापो भवति पुण्यः पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेन । ( बृहदा० ४ । ४ । ५ )

वह यह आत्मा ब्रह्म है, विज्ञानमय है, मनोमय है, प्राणमय है, चक्षुर्मय है और श्रोत्रमय है । मनुष्य जैसा करनेवाला और जैसे आचरणवाला होता है, उसीके अनुरूप बन जाता है । शुभकर्म करनेवाला श्रेष्ठ पुरुष होता है और पापाचारी पापात्मा हो जाता है । पुण्यकर्मसे पुण्यात्मा होता है ( पवित्र योनिमें जन्म ग्रहण करता है ) और पापकर्मसे पापात्मा हो जाता है ।

प्राप्यान्तं कर्मणस्तस्य यत्किञ्चेह करोत्ययम् ।
तस्माल्लोकात्पुनरैत्यस्मै लोकाय कर्मणे ॥
( बृहदा० ४ । ४ । ६ )

यह मनुष्य इस लोकमें जो कुछ कर्म करता है, परलोकमें उनका फल समाप्त करके उस लोकसे इस लोकमें फिर कर्म करनेके लिये आता है ।

अरेऽयमात्मानुच्छित्तिधर्मा । ( बृहदा० ४ । ५ । १४ )

अरी मैत्रेयी ! यह आत्मा नाशरहित स्वरूपवाला है ।

तिलेषु तैलं दधनीव सर्पि-
रापः स्रोतःस्वरणीषु चाग्निः ।
एवमात्माऽऽत्मनि गृह्यतेऽसौ
सत्येनैनं तपसा योऽनुपश्यति ॥
( श्वेताश्वतर० १ । १५ )

जैसे तिलोंमें तेल, दधिमें घी, स्रोतमें जल और अरणिमें अग्नि छिपा होता है, इसी प्रकार वह आत्मा अपने हृदयमें छिपा हुआ है । जो कोई साधक इसको सत्यसे और तपसे देखता है—चिन्तन करता रहता है, उसीके द्वारा यह आत्मा गृहीत होता है ।

त्रिरुन्नतं स्थाप्य समं शरीरं
हृदीन्द्रियाणि मनसा संनिवेश्य ।
ब्रह्मोडुपेन प्रतरेत विद्वान्
स्रोतांसि सर्वाणि भयावहानि ॥
( श्वेताश्वतर० २ । ८ )

बुद्धिमान् मनुष्यको चाहिये कि सिर, गला और छाती—इन तीनों स्थानोंपर उभरे हुए शरीरको सीधा और स्थिर करके तथा समस्त इन्द्रियोंको मनके द्वारा हृदयमें निरुद्ध करके ॐकाररूपी नौकाद्वारा सम्पूर्ण भयङ्कर स्रोतों ( प्रवाहों ) को पार कर जाय ।

समे शुचौ शर्करावह्निवालुका-
विवर्जिते शब्दजलाश्रयादिभिः ।
मनोऽनुकूले न तु चक्षुपीडने
गुहानिवाताश्रयणे प्रयोजयेत् ॥
( श्वेताश्वतर० २ । १० )

दो पक्षी साथ-साथ रहते हैं, दोनों परस्पर सखा हैं; वे एक ही वृक्षका आश्रय लेकर बैठे हैं। इनमेंसे एक तो पीपलके फलको स्वाद ले-लेकर खाता है और दूसरा खाता नहीं, केवल देखता है।

**वेदमनूच्याचार्योऽन्तेवासिनमनुशास्ति। सत्यं वद। धर्मं चर। स्वाध्यायान्मा प्रमदः। आचार्याय प्रियं धनमाहृत्य प्रजातन्तुं मा व्यवच्छेत्सीः। सत्यान्न प्रमदितव्यम्। धर्मान्न प्रमदितव्यम्। कुशलान्न प्रमदितव्यम्। भूत्यै न प्रमदितव्यम्। स्वाध्यायप्रवचनाभ्यां न प्रमदितव्यम्। देवपितृकार्याभ्यां न प्रमदितव्यम्।**

( तैत्तिरीय० १।११।१ )

वेदका अध्ययन कराकर आचार्य शिष्यको शिक्षा देते हैं। सच बोल। धर्मका आचरण कर। स्वाध्यायसे प्रमाद मत कर। आचार्यके लिये प्रिय धन लाकर दे। सन्तान-परम्पराका उच्छेद मत कर। सत्यसे प्रमाद नहीं करना चाहिये। धर्मसे प्रमाद नहीं करना चाहिये। आरोग्यादि शरीरकी कुशलतासे प्रमाद नहीं करना चाहिये। विभूतिसे प्रमाद नहीं करना चाहिये। पढ़ने-पढ़ानेसे प्रमाद नहीं करना चाहिये। देवकर्म और पितृकर्मसे प्रमाद नहीं करना चाहिये।

**मातृदेवो भव। पितृदेवो भव। आचार्यदेवो भव। अतिथिदेवो भव। यान्यनवद्यानि कर्माणि। तानि सेवितव्यानि। नो इतराणि। यान्यस्माकꣳ सुचरितानि। तानि त्वयोपास्यानि। नो इतराणि।**

माताको देवताके समान पूजनेवाला हो। देवके समान पिताका पूजनेवाला हो। देवके समान आचार्यका पूजनेवाला हो। देवके समान अतिथिका पूजनेवाला हो। जो निर्दोष कर्म हैं, वे तुझे करने चाहिये। अन्य दोषयुक्त कर्म नहीं करने चाहिये। जो हमारे आचार्योंके सुन्दर आचरण हैं, वे तुझे नियमसे करने चाहिये, दूसरे ( कर्म शाप देना आदि ), यदि आचार्य करें, तो भी तुझे नहीं करने चाहिये।

**रसो वै सः। रसꣳ ह्येवायं लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति। को ह्येवान्यात्कः प्राण्याद् यदेष आकाश आनन्दो न स्यात्। एष ह्येवानन्दयाति।** ( तैत्तिरीय० २।७।१ )

वह निश्चय ही रस है, इस रसको पाकर ही मनुष्य आनन्दवाला होता है। जो हृदयाकाशमें यह आनन्द न हो तो कौन श्वास ले, कौन प्रश्वास ले। यही आनन्द देता है।

**आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्चनेति।**

( तैत्तिरीय० २।९।१ )

ब्रह्मके आनन्दको जो जानता है, उसको किसीसे भय नहीं होता।

**सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्त उपासीत। अथ खलु क्रतुमयः पुरुषो यथाक्रतुरस्मिँल्लोके पुरुषो भवति तथेतः प्रेत्य भवति स क्रतुं कुर्वीत।** ( छान्दोग्य० ३।१४।१ )

यह सब निश्चय ब्रह्म ही है; इसीसे जगत् उत्पन्न होता है, इसीमें लय होता है और इसीमें चेष्टा करता है। इसलिये शान्त होकर उपासना करे; क्योंकि पुरुष निश्चयमय है। इस लोकमें पुरुष जैसे निश्चयवाला होता है, वैसा ही यहाँसे मरकर होता है; इसलिये वह क्रतु यानी पक्का निश्चय करे।

**ॐ कं ब्रह्म खं ब्रह्म।** ( छान्दोग्य० ४।१०।५ )

ॐ सुख ब्रह्म है, आकाश ब्रह्म है।

**तद्य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनिमापद्येरन् ब्राह्मणयोनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वाथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरञ्श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चण्डालयोनिं वा।**

( छान्दोग्य० ५।१०।७ )

उनमें जो सुन्दर—विशुद्ध आचरणवाले होते हैं, वे शीघ्र ही उत्तम योनिको प्राप्त होते हैं; वे ब्राह्मणयोनि, क्षत्रिय-योनि अथवा वैश्ययोनि प्राप्त करते हैं। तथा जो मलिन आचरणवाले होते हैं, वे भी यथासम्भव शीघ्र ही मलिन ( अधम ) योनियोंमें जन्म लेते हैं। वे कूकरयोनि, सूकरयोनि अथवा चाण्डालयोनि ग्रहण करते हैं।

पाँच प्रकारके महापातक मनुष्यको घोर पतनके गर्तमें गिरानेवाले होते हैं—

**स्तेनो हिरण्यस्य सुरां पिबꣳश्च गुरोस्तल्पमावसन् ब्रह्महा चैते पतन्ति चत्वारः पञ्चमश्चाचरꣳस्तैरिति।**

स्वर्णकी चोरी करनेवाला, शराबी, गुरुपत्नीगामी, ब्रह्महत्यारा—ये चारों पतित होते हैं और जो इनके साथ संसर्ग रखनेवाला है, वह पाँचवाँ भी महापापी है।

**यो वै भूमा तत्सुखं नाल्पे सुखमस्ति। भूमैव सुखं भूमा त्वेव विजिज्ञासितव्यः।** ( छान्दोग्य० ७।२३।१ )

'जो भूमा है; वह सुख है; अल्पमें सुख नहीं है। भूमा ही सुख है, भूमाको ही जानना चाहिये।'

**एष ह्यात्मा न नश्यति यं ब्रह्मचर्येणानुविन्दते।**

( छान्दोग्य० ८।५।३ )

जिस आत्माको मनुष्य ब्रह्मचर्यसे प्राप्त करता है, वह आत्मा नष्ट नहीं होता।

सभी बड़े लोग ज्ञानमें बढ़े हुए पुरुषके किङ्कर हैं, उसके दासके भी दास हैं।

सच्चिदानन्दमात्मानमद्वितीयं ब्रह्म भावयेत्।
( वज्रसूचिकोपनिषद् )

आत्मा सच्चिदानन्दस्वरूप अद्वितीय ब्रह्म है, यह भावना करे।

रक्तमांसमयस्यास्य सबाह्याभ्यन्तरे मुने।
नाशैकधर्मिणो ब्रूहि कैव कायस्य रम्यता॥
( महा० ३ । ३१ )

मुने! यह शरीर बाहर और भीतर केवल खून और मांससे भरा है तथा एकमात्र नाशरूप धर्मवाला है। बताइये, इसमें क्या रमणीयता है?

द्वे पदे बन्धमोक्षाय निर्ममेति ममेति च।
ममेति बध्यते जन्तुर्निर्ममेति विमुच्यते॥
( महा० ४ । ७२ )

बन्ध और मोक्षके दो ही आश्रय हैं—ममता और ममताशून्यता। ममतासे प्राणी बन्धनमें पड़ता है, और ममतारहित होनेपर मुक्त हो जाता है।

मनोव्याधेश्चिकित्सार्थमुपायं कथयामि ते।
यद्यत्स्वाभिमतं वस्तु तत्त्यजन्मोक्षमश्नुते॥
( महा० ४ । ८८ )

मनरूप व्याधिकी चिकित्साका उपाय मैं तुम्हें बतलाता हूँ—जो-जो वस्तु अपनेको प्यारी है, उस-उसका त्याग करनेवाला मनुष्य मोक्षको प्राप्त होता है।

तस्माद्वासनया युक्तं मनो बद्धं विदुर्बुधाः।
सम्यग्वासनया त्यक्तं मुक्तमित्यभिधीयते॥
( मुक्तिक० २ । १६ )

वासनायुक्त मनको विद्वानोंने बद्ध बतलाया है और जो मन वासनासे सर्वथा शून्य हो चुका है, वह मुक्त कहलाता है।

# अभिज्ञानशाकुन्तलमें अध्यात्ममूलक हिंदू-संस्कृति

## ( तावदार्द्रपृष्ठाः क्रियन्तां वाजिनः )

( लेखक—पं० श्रीचन्द्रबलीजी पाण्डेय, एम्० ए० )

राजा दुष्यन्तने सूतसे कहा था—

**सूत यावदाश्रमवासिनः प्रत्यवेक्ष्याहमुपावर्ते तावदार्द्रपृष्ठाः क्रियन्तां वाजिनः।**

सारथि! मैं जबतक तपोवनवासियोंसे मिलकर लौटूँ, तबतक घोड़ोंकी पीठ ठण्डी ( गीली ) करो।

किंतु आश्रमके द्वारपर पहुँचे नहीं कि उनमें यह भावना जगी—

**शान्तमिदमाश्रमपदं स्फुरति च बाहुः कुतः फलमिहास्य।
अथवा भवितव्यानां द्वाराणि भवन्ति सर्वत्र॥**

यह तपोवन शान्त है और बाँह फड़क रही है। यहाँ इसका फल कहाँसे मिलेगा। अथवा भावीके लिये सब जगह द्वार हैं ( सब जगह होनहार फल सकती है )।

भवितव्य होकर रहा और राजा दुष्यन्तको आमन्त्रण मिला 'परिभोग'का—

**लतावलय! संतापहारक! आमन्त्रये त्वां भूयोऽपि परिभोगाय।**

हे सन्तापको हरनेवाले लताकुञ्ज! फिर परिभोगके लिये मैं तुम्हें आमन्त्रित करती हूँ।

इस परिभोगका परिणाम हुआ विषाद—शकुन्तलाकी भर्त्सना और दुष्यन्तका पश्चात्ताप! किंतु इससे भी बढ़कर हुआ दुष्यन्तके चरित्रपर प्रहार। कण्वके आश्रममें उसका आचरण जैसा रहा, वैसा उससे क्यों हो गया—इसकी मीमांसा अधिक नहीं हुई। हाँ, शंका और समाधानका कार्य अवश्य होता रहा। पर सच पूछिये तो इसका रहस्य सामाजिककी आँखसे आजतक ओझल ही रहा। तुलनाके लिये एक दूसरा प्रसङ्ग भी लीजिये। यह मरीचिका आश्रम है। यहाँ भी राजा और सूतका ही प्रसङ्ग है। हाँ, यह राजाका अपना सूत नहीं, सखा इन्द्रका सूत है। और इसीसे परिस्थिति भी यहाँकी कुछ और है। यहाँ मातलि राजासे कहता है—

**अस्मिन्नशोकवृक्षमूले तावदास्तामायुष्मान् यावत्त्वामिन्द्रगुरवे निवेदयितुमन्तरान्वेषी भवामि।**

# अमेरिकामें हिंदू-संस्कृति

( लेखक—श्रीव्रजभूषणजी शु० भट्ट )

यदि रहन-सहन, दर्शन-ज्ञान, शिक्षा-प्रणाली, जन्म और मृत्युसंस्कार, सतीप्रथा, आत्माके परलोक-गमनमें विश्वास, अग्नि प्रकट करना आदि मेक्सिकोकी अनेकों प्रथाओंको देखें तो वे भारतीय प्रथासे बहुत कुछ एकता रखती हैं और सिद्ध करती हैं कि निःसन्देह अमेरिका अपनी संस्कृतिके लिये भारतका ऋणी है। अमेरिकामें यूरोपीय जातिद्वारा वहाँकी मूल जातिके संस्कार तथा दूसरे चिह्न निर्दयतापूर्वक मिटा दिये गये हैं; परंतु जो स्पेननिवासी वहाँ प्रथम पहुँचे थे, उनमेंसे अनेकने वहाँकी स्थितिका वर्णन किया है। उन विद्वानोंके वर्णनका संक्षिप्त सार देनेसे यह सिद्ध हो जायगा कि अमेरिकाके मूल निवासी किस प्रकार भारतीय आचार-विचारका अनुसरण करते थे।

मध्य-अमेरिकाकी माया जाति, दक्षिण-अमेरिकाकी इन्का जाति और मेक्सिकोकी आस्तिक जाति—इन तीनोंकी शिक्षा-प्रणाली पूर्णतः हिंदुओंकी ऋषिकुल-शिक्षा-पद्धतिके समान थी। यह शिक्षा पुरोहितद्वारा दी जाती थी। बालक अपने घरोंसे पुरोहितके यहाँ भेज दिये जाते थे और वे वहीं रहते थे। उनका सबसे बड़ा कर्तव्य पुरोहितकी सेवा माना जाता था। उनका अधिकांश समय धार्मिक कृत्योंमें व्यतीत होता था और उन्हें कठोर नियन्त्रणमें रहना पड़ता था। बालकोंको ब्राह्ममुहूर्तमें उठना पड़ता और स्नानकी स्वच्छताके पश्चात् 'मग्वी विन्दुओं' ( मेक्सिकन सोम ) को एकत्र करने जाना पड़ता। स्नानके पश्चात् अघमर्षण-क्रियाएँ करते। इस प्रकार पुरोहितके यहाँ बालकोंको उनके वर्ग ( जाति ) के अनुसार भिन्न-भिन्न शिक्षा प्राप्त होती। बालक वहाँ बौद्धिक विकास, पुराण-पाठ, धार्मिक यज्ञ, अग्नि-रक्षण, युद्धकला आदिकी शिक्षा प्राप्त करते थे। सामरिक शिक्षणके विद्यापीठ पृथक् थे और उनमें सामन्त-पुत्र ही लिये जाते थे। यहाँ अनुशासन अत्यन्त कठोर रहता था। दूसरी शिक्षाओंके साथ यहाँ शारीरिक शिक्षणपर विशेष ध्यान रक्खा जाता था।

प्राचीन अमेरिकन सदाचार एवं सत्यके दृढ़ भक्त थे। स्पेनवासी वहाँ जाकर वहाँके लोगोंके उच्च आचार-विचार एवं असत्यसे घृणा देखकर स्तम्भित हो गये। फ्रेडरिक टॉमसनका कहना है—'यहाँके लोगोंकी धार्मिक भावना और असत्यसे घृणा देखकर स्पेनके लोग आश्चर्यमें पड़ गये। अभाग्यसे दोनों सभ्यताओं ( अमेरिका और स्पेन ) के सम्पर्कने स्थानीय विधानको शीघ्र बौद्धिक ह्रासकी सीमापर पहुँचा दिया।'

सत्य और आचारकी रक्षाके लिये वहाँ बहुत ही कठोर नियम बने थे। मर्यादा-भङ्गपर जो दण्ड दिये जाते थे, उनको देखकर भारतीय स्मृतियोंके कठोर दण्ड-विधान स्मरण आ जाते हैं।

अमेरिकामें स्थान-स्थानपर देवमन्दिर थे। अनेक बार माता-पिता रोगी बालकको मन्दिरमें चढ़ा देते या पुरोहितको भेंट कर देते। इस प्रकार भेंट किया हुआ बालक देवताका सेवक माना जाता। उसे पूरा जीवन कठोर नियमोंका पालन करते हुए देव-सेवामें बिताना पड़ता था। वहाँ भारतकी भाँति देवदासी प्रथा थी। मन्दिरमें उपहृत कुमारियाँ अनेक कठोर नियमोंका पालन करतीं। उनका मुख्य कर्तव्य अग्नि-रक्षण था। वे दिनमें एक समय भोजन करतीं। छोटे केश रखतीं। विवाहसे पूर्वतक इस प्रकार सभी लड़कियोंको मन्दिरकी सेवा करनी पड़ती। वहाँ उनके आचारका अत्यन्त कठोरतासे रक्षण होता। यदि कोई युवक उनसे बातचीत करनेका प्रयत्न भी करता तो उसे तत्काल प्राणदण्ड दे दिया जाता।

स्पेनके इतिहासज्ञ कहते हैं कि नित्य भोजनसे पूर्व प्रत्येक मेक्सिकोवासी अन्नका एक भाग लेकर उसे अग्निमें आहुति देता था। अपने सुखमय जीवनके लिये यह अग्निदेवताको कृतज्ञतापूर्वक दिया गया उपहार माना जाता था। इसी प्रकार युद्धसे पूर्व युद्धोद्यत सैनिकोंके एकत्र हो जानेपर पुरोहितद्वारा अग्नि प्रज्वलित की जाती और हवन करनेपर आक्रमण प्रारम्भ हो जाता।

मेक्सिकोके लोग भारतीयोंकी भाँति ही मृत्युके पश्चात्के जीवनमें विश्वास करते थे। वे भारतीय धारणाके अनुरूप ही युद्धमें मृत व्यक्तिकी श्रेष्ठ गतिमें विश्वास करते थे। ऐसे मृत पुरुषकी शव-यात्रामें हर्ष मनाया जाता था। वे आत्माके अमरत्व और पुनर्जन्मको मानते थे। भारतीय देवयान एवं पितृयान-गतियोंके समान ही जीवकी गति और उसके ले जानेवाले देवतादिकी भी उनकी एक अपनी मान्यता थी। वे इन्द्रदेवता और उनके स्वर्गमें विश्वास करते थे और पापी जीवकी यमलोककी कष्टमय यात्राको भी वे मानते थे। मेक्सिकोके

शिव-पार्वती ( बर्मा थातोन्में प्राप्त )
ईस्वी नवम शताब्दीकी मूर्ति

चीनी तुर्किस्तानके खण्डहरमें प्राप्त
महेश्वरका चित्र

ईरानका शिव-मन्दिर